नौकर घनश्याम तथा कुरूम को ध्यानमें रख अपनी वसीयतमें सरकार बहादुरको एक सौ रुपया और दोनों नौकरोंको बीस-बीस रुपये दानकर गये थे। चक्रशेखर नामके एक बंगाली उनके चिकित्सक थे। इन्होंने मृत्युके पहले उन्हें भी बहुत कुछ दिया था।

सन् १६९४ ई० में जाब चारनकके दामाद सर चार्ल्स आयर जब बंगालमें अंग्रेजी-कोठीके प्रमुख थे तब उन्होंने जाब चारनककी कब्रपर आठ-कोनवाला एक पक्का छत्र-घर बनवा दिया था। वह घर अभी भी वहाँ मौजूद है। यही कलकत्ता शहर की सबसे पुरानी पक्की इमारत है जो अभी तक टिकी हुई है।

। ५ ।

सुतानुटिमें आकर अंग्रेजोंने प्रथम जिस स्थानको अपना वासस्थान बना लिया था वह वर्तमान समयमें शहरके उत्तरी भागके खास देशी मुहल्लेका हाट-खोला अञ्चल है।

वहाँ कुछ दिनों रहनेके बाद ही अंग्रेजोंने समझ लिया कि जोब-चारनक उन्हें बहुत खराब जगहपर नहीं ले आये हैं। यह स्थान मलेरियाका डिपो होनेपर भी चारों ओरसे बहुत ही एकान्त था।

पूरबकी ओर घना जंगल और जलसे डूबी हुई नीची भूमि थी। उस तरफके साल्ट लेकको पारकर उस ओरसे भी किसीके आक्रमण करनेकी सम्भावना नहीं थी। पश्चिममें गंगा थी। मुगलोंमें वह दम-खम नहीं कि जलमें अंग्रेजोंके साथ लड़ाई करें। दक्षिणमें आदि गंगाको पार करते ही फिर भले लोगोंकी बस्ती नहीं है। उस अंचलमें मुगलोंकी वैसी कोई बड़ी चौकी भी नहीं थी। रह गई उत्तर दिशा। उसे किसी प्रकारसे एक बार सँभाल लेनेपर और कोई भय नहीं। इसके अलावा नदीपर तो जहाज है ही। ऐसा-वैसा कुछ होनेपर उनपर चढ़ समुद्रकी ओर निकल पड़नेमें कितनी देर लगेगी?

सुविधा तो थी लेकिन यहाँ आकर बैठ जानेका कोई न्यायोचित अधिकार अंग्रेजोंको नहीं था। वैसे ही आकर वे यहाँ जम गये हैं। उस जमीनपर वास करनेका कोई भी अधिकार उन्हें नहीं था। यहाँ तक कि वे किसीके अस्वामी रैयत भी नहीं थे। वैसे उस जंगल-झाड़में चुपचाप रहनेपर कोई बाधा देने नहीं आता कोई बोलनेवाला नहीं था यही कुशल था। किन्तु इस हालतमें सिर ऊँचा कर बेधड़क घूमा-फिरा तो नहीं जा सकता। बराबर ही वैसे चोरके समान ऐसे-वैसे रहना पड़ता है।

केवल इतनी ही सुविधा है कि सुतोनुटि द्वारा बिलकुल पास है। और सेठ-साहूकार बगलके गाँवके हैं। इसीलिए खरीद-बिक्री व्यवसाय-वाणिज्य एकदम फीका नहीं पड़ गया।

इस प्रकार रहते-रहते एक दिन मद्रासमें कम्पनीके कमिश्नर जेनरल सर जान गोल्डस्बरा सुतोनुटिमें इन्सपेक्शनके लिए आये। हालत देखकर वे दंग रह गये। कहाँ वो बड़ी बातें होंगी वैठेंमें इसका ठिकाना नहीं। फ्रान्सिस एलिस नामका एक अत्यन्त अकर्मण्य गया-गुजरा व्यक्ति जोब-चारनककी मृत्युके बाद सुतोनुटिमें अंग्रेजी-कोठीका प्रधान था। कोठीके नामपर तो वहाँ कई फूसके मकान थे। उसीमें मूल्यवान् माल हिसाबकी बही और खरीद-बिक्रीके रुपये रखने पड़ते। अंग्रेजोंमें कोई उसी तरहके फूसके मकानमें रहता कोई तम्बू गाड़ कर रहता और कोई बिलकुल मैदान मात्रपर। कभी-कभी आग लगती और सब जलकर भस्म हो जाता। और फिर नए सिरेसे नींव डालनी पड़ती। कई जो साहब थे वे समस्त दिन बावलची-बोतल चढ़ाकर नशेमें आँखें बन्द कर नशेमें चूर रहते। और बात-बातमें आपसमें ही खून-खराबी कर मरते।

गोल्डस्बराने चारों ओर घूम-फिर कर खोजते-खोजते पाया कि सुतो-नुटिके दक्षिणमें कलकत्ता ग्रामके पास थोड़ी-सी जमीन एक ऊँचे टीले जैसी थी। उससे लगी हुई गंगा है। पूरबकी ओर एक बड़ा तालाब है। उसको थोड़ा-बहुत ठीक-ठाक कर देनेपर सालभर उसका पानी काममें लाया जा

सकता है। उसीके किनारे जमींदार सावर्ण-चौधुरियोंकी पक्की कचहरी है। उसे खरीद लेनेपर माल-असबाब रखनेका झंझट दूर हो जायगा।

गोल्डस्बराने रातोंरात एलिसको बर्खास्त कर जॉब-चार्नकके दामाद चार्ल्स आयरको मद्राससे बुला भेजा। सावर्ण चौधुरियोंकी कचहरीको तब तकके लिए भाड़ेपर लेकर वहाँ माल-असबाब उठाकर लाया गया। उसके बाद बैठे-बैठे गोल्डस्बरा साहबने एक किला बनानेका प्लान बना लिया।

लेकिन किले-कुछ करनेके पहले ही मद्राससे आनेके तीन महीने बाद ही कलकत्तेकी आबहवाके फलस्वरूप गोल्डस्बराको वहीं मिट्टीकी शरण लेनी पड़ी। उस समय उनकी पसन्द की हुई जगहके दक्षिण-पूर्व कोनमें एक कुआँ और उसे ही घेर कर केवल एक मिट्टीकी दीवार बनी थी।

चार्ल्स आयर बंगालकी अंग्रेजी-कोठीके प्रधान होकर आनेपर गोल्डस्बरा-के प्लानको काममें लानेकी प्राणपण चेष्टा करने लगे। लेकिन बहुत दूर तक अग्रसर नहीं हो सके। बराबर भय बना रहता कि बात कहीं नवाबके कानोंतक नहीं पहुँच जाय। ऐसा होनेपर फिर सब समेट-बटोरकर उठ जाना पड़ेगा। क्योंकि जिस जमीनपर वे लोग रहते थे उसपर उनका हक अभी भी पक्का नहीं हुआ था। और उन दिनों कोठी आदि बनाने अथवा किलेका निर्माण करने यहाँ तक कि एक टुकड़ा जमींदारी खरीदने के लिए भी सरकारी हुक्म मँगा लेना पड़ता था।

क्या करें, क्या करें यह असमंजस बना ही रहा था कि एक मौका मिल गया। वर्तमान मेदिनीपुर जिलाके घाटाल सब डिविजनमें चन्द्रकोना-के पास उन दिनों बैरुआ नामका एक जमींदारी परगना था। उसका तालुकदार शोभासिंह था। सन् १६९५ ई० के बीचोबीच यह शोभासिंह अचानक विद्रोही हो गया और आसपासके गाँवोंमें लूटपाट करने लगा।

वर्द्धमानके राजा कृष्णरामने शोभासिंहको रोकनेके लिए युद्ध किया लेकिन हार गये और उसके हाथों मारे गये। युवराज जगतराम ढाका राजधानीमें भाग कर गये और अपने प्राणोंकी रक्षा की। शोभासिंहने

बदमानमें आकर राजमहलको दखल कर लिया तथा रानी और राज-कन्याओंको बन्दी बना लिया। इसके बाद अपनेको राजा कहकर चारों ओर प्रचार करने लगे।

इधर ढाकामें बैठ प्रायः सत्तर वर्षके वृद्ध नवाब इब्राहीम खाँ फ़ारसी ग्रन्थोंको पढ़नेमें लगे तो लगे ही रह। उन्होंने सोचा कि इस तरहके एकाध विद्रोह तो सब समय लगे ही रहते हैं। दो दिनोंके बाद फिर अपने-आप ही सब ठण्डा होकर ठीक हो जाता है।

उधर बिना बाधा पाये शोभासिंह लूटमार करते-करते बिलकुल हुगली के फ़ौजदारके दरवाजे तक आ पहुँचे। शोभासिंहका दल उस समय खासा भारी था। कटकसे पठान सरदार रहीम खाँ उनसे आ मिला था।

## ३

विद्रोहियोंके उत्पातसे बादमें कहीं व्यापार नष्ट न हो जाय इस भयसे विदेशी व्यापारियोंने—अंग्रेज डच और फ़्रांसीसी—नवाब इब्राहीम खाँसे अनुमति माँगी कि आत्मरक्षाके लिए अपने अपने इलाक़ेमें एक-एक क़िला बनानेका जिसमें उन्हें हुक्म मिले।

नवाबने कोई स्पष्ट उत्तर नहीं दिया। शादीके गुलिस्ताँके दौर पढ़ते पढ़ते केवल इतना बोले 'तुम लोग स्वयं जिस प्रकारसे हो सके अपनी रक्षा करो।

विदेशियोंने उनकी बात अच्छी तरह नहीं समझ यह सोचा कि नवाब बोले तथास्तु। परमन्त उत्साहसे अपने-अपने स्थानपर एक-एक दुर्ग सबोंने बना डाला।

अंग्रेजोंका दुर्ग ठीक उसी स्थानपर बना जिस स्थानको कई वर्ष पहले मोलवसुवरा साहब स्वयं देख-सुनकर पसन्द कर गय थे। उसका वर्तमान चिह्न है डलहौजी स्क्वायरके पश्चिमी किनारेका एक अंश। इसीके भीतर

है दक्षिणमें कोयला घाट और उत्तरमें फेयर्ली प्लेस। इस समय उस स्थान से लगे हुए हैं जेनरल पोस्ट आफिस कलकत्ता कलेक्टोरेट कस्टम्स हाउस तथा ईस्टर्न रेलवेका दफ्तर।

पूब और पश्चिम दोनों ओरकी सीमा अभी भी प्रायः वही है। पूर्वमें वही आदि कालकी लाल दीघी है। पश्चिममें गंगा है। उसके बाद गंगा इस समय और भी पश्चिममें हट गई है। उस स्थानपर इस समय स्ट्रैण्ड रोड है।

कलकत्तेमें यही अंग्रेजोंका पहला किला बना। उस समय इंगलैण्डके बादशाह विलियम दि थर्ड थे। उन्हींके नामपर इसका नामकरण हुआ फोर्ट विलियम। इसके बहुत बाद यद्यपि क्लाइवने बढ़के मैदानमें और भी एक बड़े किलेका आरम्भ किया था। फिर भी फोर्ट विलियम नाम अंग्रेजोंके शासन कालके अन्त तक बना रहा।

नामसे फोर्ट होनेपर भी कामके लिए विशेष कुछ नहीं था। उस समय भी ऐसा नहीं था कि पाँच आदमियोंको बुलाकर दिखाया जाय। मिट्टीकी दीवारसे घिरे हुए कई कच्चे-पक्के गुदाम थे। उसीके चारों ओर चार बुर्ज थे। और बुर्जके ऊपर दो तोपें बैठाई गई थीं—बस। तो भी यही भविष्यत् कालके ब्रिटिश पराक्रमका प्रतीक था।

नवाब इब्राहीम खाँ भले ही निश्चिन्त भावसे किताब पढ़ते रह सकते थे लेकिन बादशाह औरंगजेब इन सब बातोंमें बड़ा सतर्क था। बात इतनी दूर तक चली गई है यह सुनकर उन्होंने इब्राहीम खाँको बंगालके नवाबके पदसे बर्खास्त कर दिया और अपने नाती सुलतान अजीमुद्दीनको जो बादमें अजीमुस्सान कहलाये बंगालका गवर्नर बनाकर भेजा।

सुलतान अजीमुद्दीनके बंगाल पहुँचनेके पहले ही उन्होंने अपनी तोपोंकी मारसे विद्रोहियोंको हुगलीसे भगा दिया था। इब्राहीम खाँका पुत्र, जबर्दस्त खाँ उन लोगोंसे लड़ते-लड़ते उन्हें ठेलते हुए ले जाकर जलंगीनामके जंगलमें दाखिल कर दिया।

अजीमुस्सानने बद्रमानमें आकर तम्बू डाला। विद्रोहियोंके दमन करने में उन्हें बहुत कष्ट नहीं उठाना पड़ा। शोभासिंहकी मृत्यु इससे पहले ही हो चुकी थी।

वही पुरानी घटना। विजय गर्वसे प्रमत्त होकर शोभासिंहने बद्रमान की राजकुमारीका धर्म नष्ट करनेका संकल्प किया। यह सुनकर राज कुमारीने मौनका अवलम्बन किया और इस सम्मतिका लक्षण समझ शोभा सिंह जैसे ही उसका आलिङ्गन करने गये वैसे ही राजकुमारीने अपने वस्त्रमें छिपे हुए एक तीक्ष्ण छूरेको निकालकर शोभासिंहकी छातीमें घुसेड़ दिया। इसके बाद उसी छूरेको अपनी छातीमें घुसेड़ उस महिमामयी नारीने पशु के हाथोंसे अपनी इज्जतकी रक्षा की।

अन्तमें चन्द्रकोनाके पास विद्रोहियोंकी एक बिलकुल हार गयी। हमीद खाँ नामका अजीमुस्सानका एक अरबी सेनापति अपने हाथसे रहीम खाँका सिर काटकर ले आया। उस समय जो जहाँ हुआ भागकर अपने प्राण बचाये।

नवाब बहादुरने खुश होकर सैन्य सामन्तोंको उचित पुरस्कार दिया। गरीब-दुखियोंको रुपया बाँटा। इसके बाद मस्जिदमें जाकर नमाज पढ़ी और खुदाको धन्यवाद दिया।

अंग्रेजोंका किला वैसे भी हो एक प्रकारसे बना। किन्तु उसकी कमी तब भी बाकी था। तबतक भी जमीनकी टाइटिल (स्वत्व) ठीक नहीं हुई थी।

नवाब अजीमुस्सान राजधानी ढाकामें जाइकि पहले जब बद्रमानमें बैठे दरबार कर रहे थे उसी समय उनके पास अंग्रेजोंने एक दूत भेजा। प्रार्थना यही थी कि कलकत्तेमें एक टुकड़ा जमीन खरीदकर जिसमें वे अच्छी तरह रह सकें हुजूर जिसमें इसके लिए हुक्म दें। अंग्रेजोंके दूत खोजा सरहद नामक एक आर्मिनियन सौदागर थे।

किसी-किसीका अनुमान है कि आर्मिनियनोंका एक छोटा-सा समुदाय अंग्रेजोंसे पहले ही कलकत्तेमें आकर रहने लगा था। अवश्य ही उनमेंसे अधिकांश लोग या तो ढाका या हुगलीके पास चुँचुड़ामें रहते। आर्मिनियन लोग उसके बहुत पहलेसे ही इस देशमें व्यापार करने लगे थे। ये लोग इस देशका हाल-चाल अच्छी तरह जानते। इसीलिए अंग्रेजोंको नहीं दूत भेजनेकी आवश्यकता पड़नेपर उन्हें पद-पदपर आर्मिनियनोंका शरणापन्न होना पड़ता।

खोजा साहब अच्छी तरह जानते थे कि रुपयेपर अजीमुस्सानका कितना अधिक लोभ है। रुपया-पैसा जो कुछ वहाँसे पाते बिना किसी द्विधा और संकोचके उसे पाकेटमें भरते।

बंगालमें आते ही अजीमुस्सानने रुपया कमानेकी एक पुरानी चाल चली थी। उस चालका फ़ारसी नाम सौदा-ए-खास था। होता यह था कि सरकारका नाम लेकर नवाबके लिए जितनी जीवन-निर्वाहकी वस्तुएँ थीं, विशेष रूपसे खाने-पहननेकी वस्तुए सस्ती थोक दरमें एक साथ खरीद की जाती। और उसके बाद फुटकर दरमें अधिक मूल्यपर बाजारमें बेच दी जातीं। बहुत कुछ आजकलके कन्ट्रोल-जैसा और क्या।

गुप्तचरोंके मुँहसे नातीकी कारवाइयाँ सुनकर तो बादशाह औरंगजेब क्रोधसे आगबबूला हो गया। उन्होंने अजीमुस्सानको लिख भेजा कि मैं तो सौदेका एक ही अर्थ जानता हूँ। शब्दकोषमें उसका अर्थ पागलपना है। अरबी भाषामें सौदाका अर्थ सचमुच पागलपना है। औरंगजेबने और लिखा तुम राजवंशके हो यह बात याद रखना अभी पागलपन छोड़कर राज कार्यमें मन लगाओ यही मेरी इच्छा है। प्रजापालनके लिए तुम्हें उस अंचलमें भेजा गया है प्रजाको दुःख देनेके लिए नहीं—यह भी नहीं भूलना।

रुपया बहानेपर नवाब साहबके पाससे सब तरहके काम हासिल किये जा सकते हैं खोजा सरहद साहबको यह बात बिलकुल अज्ञात नहीं थी। माल-असबाब और नक़द मिलाकर सोलह हजार रुपये नवाब अजीमुस्सान

को उपहार देकर अंग्रेजोंने सुतोनुटि कलकत्ता और गोविन्दपुर इन तीन ग्रामोंको खरीदनेकी अनुमति प्राप्त कर ली।

इसके कई महीने बाद ही १० नवम्बर सन् १६९८ ई० को दस्तावेज लिखवाकर अंग्रेजोंने सावर्ण-चौधुरियोंसे इन तीनों ग्रामोंको खरीद लिया। चौधुरियोंकी उस समय गिरती अवस्था थी। और उसपर बहुतसे हिस्सेदार थे। उन्होंने पहले तो कुछ आनाकानी की लेकिन बादमें कुछ दर बढ़ाकर तेरह सौ रुपयेमें उन तीनों ग्रामोंको अंग्रेजोंके हाथमें छोड़ दिया।

फिर भी कम्पनीको सन्तुष्ट नहीं किया जा सका। लन्दनसे डायरेक्टरों-ने कलकत्ता लिख भेजा देख रहे हैं कि जमींदारी खरीदने जाकर तुम लोगोंने हम लोगोंके दोनों पाकेटोंमें छेद कर डाला। ऐसा करनेसे तो दो दिनोंमें ही हम लोग कंगाल हो जायेंगे। कलकत्तेसे प्रत्युत्तर गया कि कम्पनीके रुपयेका इतना सदुपयोग उन लोगोंने कभी किया है ऐसा उन्हें याद नहीं आता।

जमींदारी खरीदकर कलकत्ताके अंग्रेजोंने इतने दिन बाद चैनकी साँस ली। इस बार जैसे-तैसे भी कुछ ठिकाना तो लगा। कलकत्तेको और नजर अन्दाज नहीं किया जा सका। कम्पनीने हुक्म दिया अबसे कलकत्ता एक प्रसिडेन्सी हुआ। यहाँ एक प्रेसिडेन्ट रहेंगे और उनके साथ एक काउन्सिल रहेगी। बंगालमें जितनी भी अंग्रेजी-कोठियाँ हैं वे सभी उन्हींके जिम्मे रहेंगी। वे अब मद्रास-कोठीके प्रेसिडेन्टके अधीन नहीं रहेंगी।

इसके पहले ही चार्ल्स आयर अस्वस्थ होकर विलायत लौट गये थे। बहुत अनुनय विनय कर कम्पनीने उन्हें कलकत्तेका प्रथम प्रेसिडेन्ट बनाकर भेजा। उस समय वे सर चार्ल्स आयर हो गये थे।

## ७ :

एक शताब्दीके बाद दूसरी शताब्दी आ गई। सन् १६०० ई० समाप्त होकर सन् १७०० ई० का आरम्भ हुआ।

सर चार्ल्स आयर कुछ ही दिन काम कर स्वदेश लौट गये हैं। उनकी जगहपर जान बियर्ड कलकत्ताके प्रेसिडेण्ट हैं। बियर्ड साहब बचपनसे ही इस देशमें हैं। इस देशकी राजनीतिका रंग-ढंग उन्हें नखदर्पण है।

जोब-चारनकके समान बियर्डने भी समझ लिया था कि इस देशमें रहते हुए ठीक ढंगसे व्यवसाय चलानेके लिए मुगल दरबारमें दूत भेजनेकी अपेक्षा खूब मजबूत किला बनाना कहीं अधिक कामका होगा। इसीलिए बात-बातमें वे अपनी काउन्सिलके सभी सदस्योंको कुछ सुना-सुनाकर कहते दूतकी अपेक्षा किला अच्छा।

उन्होंने इसी ओर ध्यान दिया। और नहीं तो करें क्या? व्यवसाय वाणिज्य तो एकदम बन्द होनेको हुआ। दोष अंग्रेजोंका ही था। पुरानी ईस्ट-इण्डिया कम्पनीके सौभाग्यको देखकर और एक दलने नई ईस्ट-इण्डिया कम्पनी खोली। इंगलैण्डके बादशाह विलियम दि थर्डसे कह-सुनकर उन लोगोंने एक चार्टर भी जुटा लिया। फल यह हुआ कि दोनों कम्पनियोंमें किसी भी कम्पनीका व्यापार ठीकसे नहीं चलता। दोनों कम्पनियोंमें रात दिन वाद-विवाद गाली-गलौज और मान-अभिमान चलता।

बादशाह औरंगजेबने देखा कि यह अच्छा तमाशा है। कौन असल अंग्रेजी कम्पनी है टैक्स वसूल करनेके लिए किसे पकड़ेंगे किससे कारो-बारके सम्बन्धमें बातें करेंगे यह वे ठीक नहीं कर सके।

उस समय फिर सूरतके पास हज करने जानेवालोंके ऊपर नये सिरेसे आक्रमण होना शुरू हो गया। बहुतसे गये-गुजरे अकर्मण्य अंग्रेजोंने भी इसी लिए जलमें उतर डकैती करना शुरू कर दिया। बादशाहके आदमियोंके पूछनेपर एक कम्पनीके लोग दूसरी कम्पनीवालोंको डकैत बता देते।

वास्तवमें कौन लोग डकैत थे इसे स्थिर नहीं कर सकनेके कारण बादशाह औरंगजेबने हुक्म दिया कि एक ओरसे सभी यूरोपीय कम्पनियोंका व्यवसाय बन्द कर दो। बन्दरपर जितने टोपवाले साहब हैं, उन सभीको

पकड़कर फाटकमें बन्द कर दो। उन सबोंका जहाँ भी जो माल है सब जप्त कर लो।

अंग्रेजोंका जो माल बाहर था वह सब चला गया। जो-जो मुर्शिदाबादमें थे वे सभी पकड़ लिये गये।

नई कम्पनी तो एकदम फेरमें पड़ गई। व माल तथा वेतनके उत्साहमें सभी न्सबबको लेकर मालके साथ बाहर-बाहर घूम रहे थे। उन सबोंका ही सब चला गया। पुरानी कम्पनीका विशेष-कुछ नुकसान नहीं हुआ। उनके सभी आदमी माल-असबाब सब कलकत्तेमें ही था।

अन्तमें नई कम्पनी पुरानीके साथ मिलकर एक हो जानेके लिए बाध्य हो गई। लेकिन मिल जानेपर भी एक कठिनाई रह गई। नवाबके आदमी इस मिल जानेकी बातको अच्छी तरह नहीं समझ सके। उन लोगोंने सोचा कि सम्भवतः है कि टैक्ससे बचनेका ही यह एक फ़रेब है। वे दोनों कम्पनियोंके बाबत डबल टैक्स वसूल कर बैठे। अन्तमें बहुत आरजू-मिन्नत करने तथा बहुत समझाने-बुझानेपर वह माफ़ हुआ।

इसी समय और एक विघ्न आ उपस्थित हुआ। वह था मुर्शीद कुली खाँका बंगालमें आगमन। सन् १७०१ ई० में बादशाह औरंगजेबने मुर्शीद कुली खाँको बंगालका दीवान बनाकर यहाँ भेजा। नवाबका काम जैसे देशमें शान्ति रक्षा करना था वैसे ही दीवानका काम राजस्वकी वसूलयाबी तथा बन्दोबस्त करना आदि था।

मुर्शीद कुली खाँ ब्राह्मण सन्तान थे। बचपनमें किसी बदमाशके अपहरण करनेवालेके हाथमें पड़ एक मुसलमानके हाथमें बेच डाले गये। इसीलिए बाध्य होकर उन्हें इस्लाम धर्म ग्रहण करना पड़ा था। मुर्शीद कुली खाँ चढ़ती उम्रमें मालिकके साथ फ़ारस देशमें रहे, और फिर इस देशमें आकर दक्षिणमें औरंगजेबकी सूबेदारी ग्रहण की। फिर बादशाहके समान ही खाने पीने विलास अथवा स्त्रियोंके सम्बन्धमें बहुत दूर तक व निस्पृह थे। लेकिन बकाया वसूल करनेके समय तथा हिसाब करते समय पैसे-कौड़ी

उनका हिसाब ठीक-ठीक समझ लेनेके मामलेमें वे अत्यन्त निर्दय तथा निष्ठुर थे। इसके ऊपर टैक्स वसूल लेनेका प्रत्येक कला-कौशल मुर्शीद कुली खाँको कण्ठस्थ था।

बंगालमें आकर मुर्शीद कुली खाँने देखा कि अपनी अपनी अच्छी खासी जागीर दखल करके सभी बैठे हुए हैं। कोई भी लगानेका रुपया देना नहीं चाहता। इसीलिए बादशाहकी सरकारको बहुत दिनोंसे ठीक-ठीक राजस्व नहीं भेजा जा रहा है और इस समय औरंगजेबको ठीक-ठीक रुपया नहीं भेज सकनेपर मुर्शीद कुली खाँ की नौकरीका रहना ही कठिन था।

मुर्शीद कुली खाँका प्रथम कोप दीवानोंके ऊपर जाकर पड़ा। सब लोग जानते हैं कि उनके पास नगद पैसा रहता है। उनके ऊपर जुल्म करनेसे हाथों-हाथ रुपया निकाला जा सकता है।

इसके बाद मुर्शीद कुली खाँ जागीरदारोंसे भिड़े। बंगालमें उनकी अच्छी-अच्छी जागीरोंको छीनकर उड़ीसाकी जंगलोंवाली जागीरोंको देकर उन्हें वहीं भेज दिया।

अंग्रेज लोग बड़ी मुश्किलमें पड़े। किसको रखें किसको रखें इसका ठीक नहीं। श्यामको रखें कि कुमको रखें जैसी दशा हो गई। इसका कारण यह था कि केवल दीवान मुर्शीद कुली खाँके साथ समझौताकर किसी प्रकारका बन्दोबस्त कर लेनेसे ही काम पूरा नहीं होता। उस ओर नवाब अजीमुस्सान लड़पड़न्त बैठे हैं। —निशाना साधकर तीर मारनेमें वे भी कम उस्ताद नहीं थे।

इधर नवाब साहब फिरसे भविष्यके लिए रुपया जमा करनेमें लग पड़े हैं। बादशाह बूढ़े हो गये हैं। अब हैं तब नहीं। उनके मरनेपर यह रुपया खूब ही काम आयगा।

एक ओर नवाब अजीमुस्सान और दूसरी ओर दीवान मुर्शीद कुली खाँ थे। इन दोनोंके बीचमें पड़के अंग्रेज ही क्यों इस देशके बड़े-बड़े जमींदार

भी घबड़ा उठे थे। खजानेका रुपया जमा करनेमें जरा भी देरी होते ही मुर्शिद कुली खाँके कर्मचारी जमींदारोंके ऊपर बहुत अत्याचार करते। अगर उससे भी रुपया वसूल नहीं होता तो परिवार सहित पवित्र इस्लाम धर्मको ग्रहण करनेके लिए उन्हें बाध्य किया जाता।

अत्यधिक अत्याचारके शिकार हो अनेक पुराने खानदानी जमींदार परिवार एक-एककर विनष्ट हो गये। उनके स्थानपर नये-नये नवाब जमींदारोंका जैसे सहसा ही उदय हुआ।

देखते-देखते नवाब और दीवानमें ही खूब जोरकी ठन गई। दोनों ही परस्पर एक-दूसरेके सम्बन्धमें बादशाहके पास शिकायत करते। मुर्शिद कुलीखाँको नवाबके पास रहनेका अब अधिक साहस नहीं हुआ। दीवानी दफ्तरको वे ढाकासे मुकसुदाबाद ले आये। यह मुकसुदाबाद ही मुर्शिद कुली खाँके नामपर मुर्शिदाबादके नामसे प्रसिद्ध हुआ।

अन्तमें बादशाहके पास दीवानजीकी ही जीत हुई। और क्यों नहीं होती? मुर्शिद कुली खाँके ऊपर औरंगजेबका अगाध विश्वास था। दीवानीके मिलनेके बादसे ही मुर्शिद कुलीखाँ बादशाहके पास प्रत्येक साल एक करोड़ रुपया भेजते। एक बार भी चूक नहीं हुई। ऐसा इसके पहले कभी नहीं हुआ था।

और रुपया भी नगद चमचमाता चाँदीका रुपया। बैलगाड़ीपर लाद कर वह रुपया दक्षिण भेजा जाता जहाँ अपने जीवनके अन्तिम दिनोंमें युद्ध करते-करते ही बादशाह औरंगजेबकी मृत्यु हुई थी। इसीका फल था कि बहुत दिनों तक बंगालमें किसीने फिर चाँदीका मुँह नहीं देखा। कौड़ीसे ही सब काम-काज चलाने पड़ते। बोलचालकी भाषामें ही चल गया 'टाका कौड़ी'।

यही सब देख-सुनकर अंग्रेजोंने कलकत्तेमें फोर्ट विलियमकी उन्नति की ओर विशेष ध्यान दिया। इन लोगोंके मनमें और भी एक भ्रम हो गया था। बादशाह औरंगजेब जैसे बूढ़े हो गये हैं। उनमें न अधिक दिन बचेंगे

या नहीं इसमें सन्देह था। उनके मरते ही तो फिर दिल्लीकी गद्दीके लिए खींचातानी होने लगेगी लूट-खसोटी शुरू हो जायगी। सारे देशमें अशान्ति-की आग भड़क उठेगी। उस समय यदि कोई उनकी रक्षा कर सकता है तो एक उनका क़िला ही। सन् १७०० ई० से सन् १७०७ ई० तक उन्होंने अपने परिश्रमसे फोर्ट विलियमकी श्री-वृद्धि कर डाली।

क़िलेके ऊपर और भी कई नये बुर्ज बने। क़िलेको चारों ओरसे दीवारसे घेर दिया गया। नदीकी धारासे बचानेके लिए घाटको पक्का बना दिया गया। माल-असबाब चढ़ाने-उतारनेके लिए कई जेटियां बनीं। गंगाके ऊपर दो नये घाट भी बने।

क़िलेके भीतर ही प्रेसिडेण्टके रहनेके लिए बहुत बड़ा मकान बना जिसे देखते ही आंखें चौंधिया जातीं। केवल रहनेके लिए मकान हो नहीं। वर्तमान चौरंगीका जहां मिडलटन स्ट्रीट है वहांके जंगल-झाड़को साफ कर प्रेसिडेण्टके खानेकी टेबुलके लिए साग-सब्जी फल-मूलका एक बगीचा भी बना। पोखरा खोदकर मछली छोड़ी गई। उनके लिए चाँदीसे मढ़ी पालकी आई। उनके आगे-पीछे चोबदार हरकारे हुक्का ढोनेवाले एकदम नवाबी ठाटबाट!

सब बात सुनकर कम्पनीके डायरेक्टरोंने खबर भेजी तुम लोग कर क्या रहे हो? हम लोग सुन रहे हैं कि तुम लोगोंने ऐसा क़िला बनवाया है कि जिसे देखकर चारों ओरके लोग खूब तारीफ़ कर रहे हैं। लेकिन विपत्तिके समय वह दुर्ग तुम लोगोंकी रक्षा कर सकेगा न? या केवल ईंटों नींव होकर ही खड़ा रहेगा?

बड़े-बड़े साहब लोग और विशेष रूपसे जिनके साथ मेमसाहब थीं चाहे वे देशी हों अथवा विदेशी अब क़िलेके भीतर छोकरे मुंशियोंके साथ एकट्ठा रहनेके लिए राजी नहीं हुए।

इस समयके लाल बाजार स्ट्रीटसे लेकर फोर्टको छोड़कर डलहौसी स्क्वायरके चारों ओर तीन रुपये बीघेके हिसाबसे उन

कारन्सिसके पाससे जमीनकी बन्दोबस्ती ली। यहींपर उन लोगोंके अब बड़े आलीशान मकान धीरे-धीरे उठने लगे। एकान्तमें रहनेके लिए अब किसी-किसीने कलकत्तेसे बाहर अर्थात् सुतानुटि और गोविन्दपुरमें बागान बाड़ी ( उद्यान-भवन ) बनवायी और वहीं जाकर रहने लगे।

इसी प्रकारके दो बड़े-बड़े बगीचे किसी समय शहरके बीचमें दो विशाल होकर चौकोंकी निगरानी करते। उत्तरमें पेरिन साहबका बगीचा था जो इस समयका बाग बाजार है। और दक्षिणमें सुरमन साहबका बगीचा था जो आजकलका कुली बाजार है अथवा हेस्टिंग्स है।

लालदीघीको अच्छी तरह साफ कर उसका पंकोद्धार किया गया। उसके चारों किनारोंपर मिट्टी डाल-डालकर पेड़-पौधे रोपकर तथा घास लगाकर साहब और मेम साहबके लिए हवा खानेकी जगह बनाई गई। इसी का पुराना नाम टैंक स्क्वायर था अब यह डलहौजी स्क्वायर कहलाता है। लालदीघीको अंग्रेजोंके दि ग्रेट टैंक कहकर बातें करनेपर भी इसका पुराना पुकारका नाम अभी भी चला आ रहा है।

लालदीघीके चारों ओर जो मकान बने उनकी बनावटमें सौन्दर्य नहीं था। देखनेमें भले ही वे विशाल और लम्बे-चौड़े हों। उस समय तो कारपोरेशन अथवा इम्प्रूवमेण्ट ट्रस्टका झमेला ही नहीं था कि लोग बढ़िया प्लान तैयारकर मकान बनवाते। जिससे जहाँ मन पड़ा बैठ गये।

सामने थोड़ा-थोड़ा-सा कम्पाउण्ड रहता। उसीमें नौकर-चाकरोंके रहनेके फूसके घर होते। भीतरकी ओर बड़ी-बड़ी ऊँची ऊँची दर-दालानें होतीं। उस समय तक लकड़ीके दरवाजे-खिड़कियाँ नहीं बनी थीं चीकोंके सिवाय नहीं थे सामान आदि भी साधारण तरहके थे। ये सभी चीजें बहुत बादमें आईं।

अपनी जमींदारीकी उन्नतिकी ओर भी अंग्रेजोंने अच्छी तरहसे ध्यान दिया। भले ही वह थोड़ी-सी छोटी जमींदारी क्यों न हो लेकिन तो भी वो जमींदारी है। इसके लिए हर साल हुगलीमें पचास सौ रुपये लगानेम

मरने पड़ते हैं। कमसे-कम उस रुपयेको भी कबूल नहीं कर पानेपर कम्पनीके सामने कौन-सा मुँह दिखाया जाय ?

काउन्सिलमेंसे ही एक मेम्बरको विशेष रूपसे जमींदारीका काम देखनेके लिए चुन लिया गया। देशी प्रथाके अनुसार उसका नाम जमींदार पड़ा। लेकिन जमींदारको बहुत तरहके काम थे वे अकेले ही कलक्टर मजिस्ट्रेट पुलिस कमिश्नर कलक्टर ऑफ कस्टम्स कारपोरेशनके चीफ एक्जिक्यूटिव ऑफिसर तथा इम्प्रूवमेण्ट ट्रस्टके प्रेसिडेण्ट सब कुछ थे।

कलकत्ताका प्रथम जमींदार राल्फ शेल्डन था। सन् १७ ९ ई० में शेल्डनकी यहींपर मृत्यु हुई। कामका आदमी समझकर कम्पनीने सन् १७१ ई० में उन्हें प्रेसिडेण्टकी गद्दी भी दी। लेकिन यह खबर जब कलकत्ते पहुँची उस समय वे सब सम्मानके परे जा चुके थे।

जमींदारको इतने अधिक काम थे कि सबको अकेले कर डालना उनके लिए मुश्किल था। विशेष रूपसे देशी लोगोंकी संख्या कलकत्तेमें इतनी बढ़ गयी कि उनका तदारुक करनेके लिए एक देशी आदमीकी सहायता नहीं लेनेपर काम नहीं चल सकता।

शोभासिंहके विद्रोहके समयसे ही मुगल सरकारके हाथों जब प्राण दोनोंमें किसीको भी बचते नहीं देख बहुतसे देशी लोगोंने अपने स्थानका त्याग कर विदेशी बनियोंका आश्रय लिया था। इसी सूत्रसे बहुतसे देशी लोग कलकत्तेमें भी आ चुके थे। यहाँ जो उस समयसे कलकत्तेमें लोगोंका आना शुरू हुआ वह आज तक नहीं रुका।

इसके ऊपर मुर्शिद कुलीखाँके अत्याचारसे जो पुराने जमींदार घर उच्छिन्न हो गये थे उन घरोंके बहुत-से लड़के नये सिरेसे जीवन-यात्रा आरम्भ करनेके उद्देश्यसे कलकत्तेमें आ उपस्थित हुए। कलकत्तेमें काम-काजकी सुविधाकी चर्चा उस समय लोकमुखसे बहुत-बहुत दूर तक फैल गई थी।

अन्तमें जमींदारोंके काममें सहायता करनेके लिए एक देशी आदमीको चुन कर लेना ही पड़ा। कलकत्ताके प्रथम ब्लैक जमींदार या डिप्टी

मैजिस्ट्रेट नन्दराम सेन थे जो मौलिक कायस्थ थे। अंग्रेजोंके अधीन बड़े सरकारी काममें बंगालीका यह प्रथम प्रवेश था।

लेकिन नन्दराम बहुत दिनों तक अपने पदपर टिक नहीं रह सके। वसूल किये हुए लगानेके रुपयेको तसर्रुफ कर पकड़ जानेके भयसे हुगली भाग गये। बहुत कह-सुन कर अंग्रेज हुगलीके फौजदारके हाथसे नन्दरामको उद्धार कर कलकत्ता लौटा ले आये। इसके बाद जगह-जमीन घर-द्वार माल-असबाब कुर्क कर और सबको बेंचकर अपना बाकयेका कौड़ी-कौड़ी वसूलकर छोड़ दिया।

नन्दराम सेनकी कहानी आज कोई नहीं जानता। लेकिन किसी समय इनकी खूब प्रतिष्ठा थी। इस समय उनके नामपर सिर्फ हाटखोला अंचलमें एक रास्ता रह गया है। उनका तैयार कराया हुआ गंगापर एक स्नानघाट रामतनु घाटके नामसे प्रसिद्ध अट्ठारहवीं शताब्दीके अन्त तक बना था। यह घाट इस समय गंगाके गर्भमें है।

॥ ८ ॥

प्रायः पचास वर्षोंतक राज्य कर कालके नियमानुसार बादशाह मुही उद्दीन मुहम्मद बादशाह औरंगजेब आलमगीर सन् १७०७ ई० की २० फरवरी शुक्रवारके शुभ दिनको नब्बे बरसकी उम्रमें ज्ञान रहते अन्तिम साँस छोड़ी।

अंग्रेजोंने जो सोचा था वही हुआ। बादशाहकी नश्वर देहपर अच्छी तरहसे मिट्टी पड़ते-न-पड़ते ही उनके बेटोंके बीच लड़ाई छिड़ गई।

उस समय बंगालके सूबेदार अजीमुश्शान बंगाल छोड़ गये थे। दीवान मुर्शीद कुलीखांको भी उसके कुछ बाद ही जाना पड़ा। उस समय तो और उन्हें अपना लूटका ओर नहीं रहा। नये बादशाह शाहआलम बहादुर शाह उस समय दिल्लीकी गद्दीपर थे।

अंग्रेजोंका व्यवसाय-वाणिज्य जिस अन्धकारमें था उसी अन्धकारमें पड़ा रहा। सरकारी कर्मचारी फिर नये सिरसे रुपया माँगते। रुपया नहीं देनेपर जोरका अत्याचार चलाते। किन्तु अंग्रेज अब और नये सिरेसे रुपया देनेको राजी नहीं थे। उस समय उनका फोर्ट बन चुका था। इसीलिए उनका साहस भी बढ़ चला था। इस बार उन लोगोंने सीधे-सीधे कहला भेजा कि मुर्शिदाबादमें एक भी अंग्रेजपर हाथ उठानेपर हुगलीमें वे इस मुगलोंपर उसका बदला लेंगे।

व्यवसायके क्षेत्रमें पग-पगपर बाधा होनेपर भी अंग्रेजोंकी खरीद-बिक्री बिल्कुल बन्द नहीं हो गई। इसी समय फ्रान्समें युद्ध होनेके कारण फ्रान्सीसी लोगोंने यहाँके कामकाजको समेट लिया था। इन लोगोंने भी बंगालकी अपेक्षा दक्षिण भारत, सुमात्रा आदिकी ओर ही अधिक मन लगाया। उस ओर इनके प्रतिद्वन्द्वी एक-एककर हट गये।

अंग्रेजोंने देखा खरीद-बिक्रीका काम अच्छी तरहसे चलानेके लिए देशी लोगोंकी सहायताकी जरूरत है। सोच-विचारकर उन लोगोंने देशी दलाल रखना ठीक किया।

पहले पहल सुप्रसिद्ध उमीचन्दके बड़े भाई दीपचन्दको उन्होंने पकड़ा। लेकिन लगता है अन्ततक उनसे कोई विशेष फायदा नहीं हुआ। इसके बाद सेठोंके वंशजोंके मालिक जनार्दन सेठको बुला लाकर मुसलमानी कायदेके मुताबिक उन्हें खिलअत (पगड़ी) देकर और इत्र, गुलाब पान-सुपारीसे अभिषेककर बड़े दलालके पदपर प्रतिष्ठित किया। उसीके बादसे बहुत दिनोंतक वंशानुक्रमसे सेठ लोग ही अंग्रेजोंके बड़े दलालका काम करते आये।

दलालका काम परवर्ती कालके सौदागरी हाउसके बनियोंके काम जैसा था। अंग्रेज लोग विदेशसे जो माल ले आते उसे इस देशमें खपाना और यहाँसे जो माल विदेशमें चालान करते उन्हें सस्ती दरमें संग्रह कर देनेका भार इन बड़े दलालपर था।

बड़े दलालके जरिये ही इस देशके तांतियों तथा दूसरे-दूसरे कारीगरों-को दयाना दिया जाता। जिसमें वे रुपया मारकर भाग न जायें इसकी जिम्मेदारी बड़े दलालपर रहती।

अंग्रेज लोग विदेशसे जो सब माल मँगाते इस समय उन सबके कुछ बहुत अधिक खरीददार नहीं थे। दलालको अनेक चेष्टा और प्रयत्न कर उन्हें खपाना पड़ता। दलाल ही न क्रमशः इस देशके बड़े लोगोंके बीच विलायती माल खरीदनेका शौक पैदा किया।

इसके बाद धीरे-धीरे विलायती ऊनी गरम कपड़ थोड़ा लोहा-लक्कड़ थोड़ा तांबा लेड (Lead) जस्ता और कुछ-कुछ मनिहारीके सामानोंकी भी अच्छी बिक्री इस देशमें होने लगी।

देखनेमें आता है कि कलकत्तेके देशी आदमियोंको तो ऐसा नशा चढ़ा कि नीलामसे मत साहबोंके फर्नीचर बाक्स-पिटारी छुरी-कैंची आदि खरीद कर घर ले जाते। जनार्दनके भाई वाराणसी सेठने तो एक दिन नीलाम (Auction) से छ-सात चीनी चित्र खरीद लिये।

बड़े दलाल वेतनके रूपमें कुछ नहीं पाते। खरीद-बिक्रीके मालके दाम-के ऊपर केवल कमीशन लेते। यह सुननेमें कम लगनेपर भी सारे सामान पर हिसाब जोड़नेसे ये रुपये कुछ कम नहीं होते।

दलालको बीच-बीचमें सज-धजकर अंग्रेजोंकी ओरसे हुगलीके फौजदार के पास दरबार करने जाना पड़ता। फौजदार ही उस कालके डिस्ट्रिक्ट मजिस्ट्रेट थे न। मुगलोंके ढंगका जोगा पहनकर जनार्दन सेठ अंग्रेजोंकी तरफसे दरबार करने हुगली जाते यह भी पता चलता है।

व्यवसायके बढ़ते ही बड़े दलालके नीचे बहुतसे छोटे दलाल भी रखे गये। उनमें अधिकांश बंगाली हिन्दू ही थे। कई पश्चिमके हिन्दू भी थे। मुसलमानोंमेंसे दोका उल्लेख मिलता है। वे बंगाली मुसलमान थे या नहीं नामसे तो यह समझा नहीं जा सकता।

दिनपर दिन कलकत्तेकी श्री-वृद्धि होने लगी। लोग भी बहुत बढ़

जलाशयोंको भरवाना बाजार लगवाना ट्रेन-ब्रिज तैयार कराना—ये सभी काम जमींदारके सिरपर आ पड़ा। इसीलिए इस समय एक पूरी जमींदारी सिरिश्तेकी स्थापना करनी पड़ी। इसीके अनुकरणपर उसका भी नाम था कचहरी।

उस समयकी कचहरी आजके लाल बाजारके पुलिस-हेड-क्वार्टरके ठीक ऊपर थी। जमींदारी सिरिश्तेके अंग—कोतवाल चौकीदार, प्यादा, सिकदार, ढाक ढोल बजानेवाले—सभी आ जुटे। नामसे ही समझा जा सकता है कि ये सभी देशी लोग ही थे।

जमींदारके दफ्तरके बंगला रजिस्टरको ठीक रखनेके लिए कई मुंशी नियुक्त हुए। वे प्रायः सभी दक्षिण-राढ़ी कायस्थ थे। अंग्रेजी रजिस्टर पुर्तगीज फिरंगी लिखते।

इसी समय कलकत्तेकी काउन्सिलने एक आर्डर निकाला कि जमीन बन्दोबस्तीके साथ-साथ जमींदार सब प्रजाको एक-एक पट्टा देवें। उसका फार्म बिल्कुल सीधा था। सीधा था इसीलिए केवल थोड़ा-सा परिवर्तन कर वह आज तक चला आ रहा है। इसमें प्रजाका नाम जमीनका माप मालगुजारीका परिमाण खूब साफ-साफ लिखा रहता। जमीन लेनेके समय लोग अच्छी तरह समझ सकते कि वे कितनी जमीन पा रहे हैं और उसके लिए कितना देना होगा। किसी प्रकारके गोलमालकी सम्भावना नहीं थी। इस समय उसके साथ केवल जमीनकी चौहद्दी जोड़ दी जाती है। पट्टेका विवरण बंगला अंग्रेजी दोनों भाषाओंमें लिखा रहता।

पुराने सभी पट्टोंकी कापी ( copy ) नष्ट हो गयी है। इसीलिए उस समयका कोई पट्टा मेरी नजरमें नहीं आया। जिन प्राचीन पट्टोंकी नकल कलकत्ता कलेक्टरीके दफ्तरमें सँभालकर रखी गयी है उनमें जो सबसे पुराना है उसकी अंग्रेजी तारीख २ जनवरी सन् १७५८ ई० और बंगला तारीख २१ पौष सन् ११६५ साल है। इस पट्टेमें कलकत्तेके जमींदार मैम्यू स्क्रेट साहब लक्ष्मीकान्त सेठको कलकत्ता बाजार अर्थात्

बड़ा बाजारमें सात्रे छः कट्ठा जमीन, सिक्का सात आना सात पाई साकाना मालगुजारीपर बन्दोबस्त करते हैं।

लक्ष्मीकान्त गोविन्दपुरके सेठ-वंशके थे। नये किलेके लिए जब कम्पनीने गोविन्दपुर अंचलको चुन लिया तब यही परिवार बड़ा बाजारमें उठकर चला आया। इसीसे वे बड़ा बाजारके सेठके नामसे प्रसिद्ध हैं।

एकके-बाद एक कई कामके आदमी जमींदार हुए जिससे शहरकी कुछ अच्छी खासी उन्नति हुई।

बड़ा बाजारको छोड़कर तीन बाजार और बसे। उनमें श्याम बाजार अभी भी है। यहाँ तक कि आज शहरका एक अंचल ही इसी नामसे विख्यात है। लाल बाजार अवश्य ही अब और बाजार नहीं है लेकिन उस हिस्सेका यह बहुत पुराना नाम है।

दो-चार ब्रिज (पुल) भी तैयार हुए। इनमें जोड़ासाँकोका नाम अभी भी है। यद्यपि जोड़ा क्यों आजकल वहाँ एक भी साँको (पुल) देखनेको नहीं मिलता फिर भी उस समूचे मुहल्लेको अभी भी लोग जोड़ासाँको ही कहते हैं। खास बाजार कहाँ था, इसका पता अब नहीं चलता।

पीनेके पानीके लिए बहुतसे पोखरे खोदे गये। जगह-जगह खाई खोद ड्रेन भी बैठाये गये।

मजेकी बात यह है कि कम्पनी बहादुर शहरकी उन्नतिके लिए अपनी जेबसे एक पैसा भी खर्च करनेको राजी नहीं हुए। सब खर्च टैक्स लगाकर शहरके बाशिन्दोंसे वसूल कर लिया गया।

पुराने देशी बाशिन्दोंने इसमें बहुत अधिक सहायता पहुँचाई थी। पता चलता है कि सेठोंने सुतोनुटिके एक भागको साफ-सुथरा रखनेके करारपर वहाँके अपने सेठ बगानकी मालगुजारीको बहुत कम करा लिया था। चित पुर रोडके उत्तरी हिस्सेके प्रायः पूरे रास्तेके दोनों ओर उन्होंने पथिकोंकी सुविधाके लिए बहुत-से पेड़ भी लगवाये थे।

साहबोंके लिए और विशेष रूपसे गोरी पल्टन और गोरे मौसी

मल्लाहोंके लिए एक अस्पताल खोला गया। यह अस्पताल उनका कब्रिस्तान था अर्थात् आजके सेन्ट जौन्स चर्चके पूब ओर बना हुआ था। अस्पतालके सम्बन्धमें अलेक्जेण्डर हैमिल्टन नामके एक जहाजी कप्तानने व्यंग करते हुए लिखा है कि लोग चिकित्साके लिए इस अस्पतालमें आते थे अवश्य लेकिन बहुत थोड़े लोग ही यहांसे लौट आकर कह पाते कि चिकित्सा किस प्रकारकी हुई। और एक व्यक्तिने मजाक उड़ाते हुए कहा है कि अस्पतालसे कब्रिस्तानकी दूरी बहुत ही कम है। एक छलांगमें ही पार की जा सकती है।

: ६ :

सांसारिक विषयोंकी अच्छी तरह सँभाल कर लेनेके बाद अंग्रेजोंको आध्यात्मिक विषयोंकी ओर ध्यान देनेका अब थोड़ा-सा अवसर मिला।

इसके पहले वे फोर्टके ही एक सीलनवाली अँधेरी कोठरीमें बैठकर किसी प्रकारसे उपासनाका अभिनय कर अपना कर्तव्यका पूरा कर लेते। सब समय उन्हें पादरीका उपदेश सुननेको ही मिलता ऐसी बात नहीं थी। कम्पनीके पादरी नियुक्त कर नहीं भेजनेपर अंग्रेजोंके डाक्टर अथवा काउन्सिलका कोई गण्यमान्य मेम्बर सफेद कपड़ेको ओढ़कर सर्टके ऊपर एक काला कोट डटाकर समन देन का पाते। उसके लिए अवश्य ही कुछ ऊपरी दक्षिणा भी पाते।

लेकिन शहरकी श्री-वृद्धिके साथ-ही-साथ अंग्रेजोंमें बहुतोंके मनमें आया कि एक अच्छा गिर्जा हुए बिना अब बिल्कुल अच्छा नहीं दीखता। यूरोपीयन लोग एक साथ बैठकर प्रार्थना करते हैं इसीलिए उनकी पूजा-अर्चना बहुत दूरतक सामाजिक कृत्य जैसी है। गिर्जाके नामपर चन्देका खाता खोलते ही बहुतसा चन्दा वसूल होने लगा। कम्पनीकी ओरसे कलकत्तेकी काउन्सिलने गिर्जाके लिए एक टुकड़ा जमीन दान दिया। उसीपर कलकत्तेमें अंग्रेजोंका पहला चर्च बना। इसी जगहपर आजका राइटर्स बिल्डिंगका

पश्चिमी बाजू है जहाँ ठीक दो रास्तोंकी मोड़पर सेक्रेटेरियेटका भव्य-वाला म्याक खड़ा है।

सन् १७०९ ई०की ५वीं जूनको रविवार था। उस दिन लन्दनके लार्ड बिशपके आशीर्वचनका पाठकर बड़े समारोहके साथ यह नया गिर्जा खोला गया। गिर्जेका नाम हुआ सेण्ट ऐन्स चर्च। इसीसे रानीके प्रति कितना कर्ताके भक्ती-दासी भावका भी प्रदर्शन हो गया।

कम्पनीके डायरेक्टर गिर्जेमें लटकानेके लिए एक अच्छा-सा घण्टा भेजकर मन-ही-मन अत्यन्त तृप्तिका अनुभव करने लगे। तब कृपा करके उन्होंने चर्चके कामके लिए एक पादरी साहबको भी भेजा था। उनका नाम विलियम एण्डरसन था। रेवरण्ड एण्डरसनको लेकिन अधिक दिन काम नहीं करना पड़ा। सन् १७११ ई० में बीमार होकर हवा बदलनेके लिए मद्रास जाते-जाते रास्तेमें ही वे जहाजपर मर गये।

इस समय यह गिर्जा एकदम निश्चिह्न हो गया है। उसका एक टुकड़ा भी कहीं खड़ा नहीं है। वैसे ऐसा भी दिन था कि लोग दो बार इसे देखते। एक बार बिजली गिरनेसे इसकी चूड़ा कुछ नष्ट हो ही गई थी कि इसके बाद सन् १७३७ ई० के क्वारकी आँधीमें वह एकदम टूटकर गिर गई। सन् १७५६ ई० में नवाब सिराजुद्दौला कलकत्तेको जीतकर घर लौटनेके समय इसे एकदम धूलमें मिला करके चले गये।

कलकत्ता शहरका नाम और यश इतना बढ़ गया कि हुगलीके फौजदार बीच-बीचमें यहाँ आकर एक-दो दिन बिता जाते। अंग्रेज लोग आदर सत्कारके साथ नाना उपहार देकर उन्हें सन्तुष्ट रखनेकी चेष्टा करते। इसी बीच फिर फारस देशके राजदूत हुगली होकर दिल्ली जाते रास्तेमें कलकत्तेमें कई दिन रहकर गये। अंग्रेजोंके व्यवहारसे वे इतना खुश होकर गये थे कि जानेके समय वादा कर गए कि वे अंग्रेजोंकी तरफसे स्वयं दिल्लीके बादशाहसे दो बातें कह देंगे। दो दिनों बाद बड़ा देशके पगुके राजाका राजदूत भी आकर शहरमें घूम गया।

शहर देखकर सभी अवाक् हो गये। राजा नहीं है बादशाह नहीं है फौजदारतक नहीं है, यहाँतक कि शहरकी तिमुहानीपर कोई नामलिवामी साधु-सन्त अथवा पीर-पैगम्बर भी नहीं है। फिर भी पता नहीं कैसे कई कारबारियोंके हाथमें पड़कर कई ऐसे नगण्य बंगाली गाँवोंसे रातोंरात कहानी सुनाने लायक इतना बड़ा एक शहर आँखोंके सामने देखते-देखते उठ खड़ा हुआ यह अच्छी तरह कोई समझ नहीं सका। बंगालके इतिहासमें यह एक नई बात थी। ऐसा इसके पहले कभी नहीं देखा गया। अजीब शहर कलकत्ता है!

सन् १७१० ई० में मुर्शीद कुली खाँ फिर बंगालके दीवान होकर लौट आये। आते ही वे समझ गये कि उनकी अनुपस्थितिमें अंग्रेजोंकी स्पर्धा बहुत बढ़ गई है। अभीसे उन्हें दबा नहीं रखनेपर अन्तमें उन लोगोंको लेकर अधिक तकलीफ़ उठानी पड़ेगी। इधरसे इस देशके लोगोंने क्रमशः अपने स्थानको छोड़कर कलकत्तेमें आकर अंग्रेजोंके आश्रयमें रहना शुरू कर दिया है, यह भी उन्हें कुछ शुभ लक्षण नहीं मालूम हुआ।

इसके कुछ ही बाद देखा गया कि भूषणाके उत्तर राढ़ी कायस्थ जमींदार सीताराम रायके मुसलमानोंकी फ़ौजके निकट हार कर बन्दी हो जानेपर उनके परिवारके कोई-कोई कलकत्ता भागकर वहीं ही रहनेका विचार करने लगे हैं। लेकिन अंग्रेज लोग इन लोगोंको आश्रय देकर अन्त तक कलकत्तेमें किसी तरह भी नहीं रख सके। मुर्शीद कुली खाँके बहुत अधिक तंग करनेपर हुगलीके फौजदारके हाथों इन लोगोंको बाध्य होकर सौंप देना पड़ा।

अंग्रेजोंको नाना प्रकारकी असुविधाएँ थीं। शहरमें जितने ही लोग बढ़ने लगे चमीदारीका काम भी उतना ही अधिक बढ़ गया। उसके लिए *रुपयेकी जरूरत थी लेकिन कम्पनी एक पैसा भी खर्च नहीं करेगी। निरु-*पाय होकर काउन्सिलको नाना प्रकारके टैक्स लगाने पड़े। यहाँ तक कि शादी करनेके लिए भी कम दिनों टैक्स देना पड़ता।

टैक्स लगाने देनेमें भी कम्पनीको आपत्ति थी। डायरेक्टरोंने लिखा

टैक्स बढ़ाकर किसी जमींदारीको अन्त तक टिकाकर नहीं रखा जा सकता। तुम लोग देशी लोगोंके साथ ऐसा सद्व्यवहार करो जिससे वे दलके-दल मुसलमानोंका देश छोड़कर तुम लोगोंके आश्रयमें आकर सुखसे रह सकें। इससे देखोगे कि जो लगानका रुपया वसूल होगा वही तुम लोगोंको जमींदारी का काम चलानेके लिए काफी होगा।

वान्सिटार्टने देखा, ऐसा करनेके लिए और भी अधिक जमीन चाहिए। आस-पासके और कई ग्राम नहीं खरीद लेनेपर तो शहरमें और लोगोंको नहीं हटाया जा सकता। इसी उद्देश्यसे वे लोग जमींदारोंके साथ बात चलाने लगे। लेकिन कोई भी और अंग्रेजोंके पास जमीन बेचना नहीं चाहता। अंग्रेजोंको पता चल गया कि ऊपरसे मुर्शिद कुली खाँने जमींदारों को इशारा कर दिया है कि कोई भी जिलेमें अंग्रेजोंके पास धूर-भर जमीन भी न बेचे।

मुर्शिद कुली खाँ विचक्षण व्यक्ति थे। वे अच्छी तरह समझते अंग्रेज उनके देशमें व्यवसायके प्रसार करनेमें खूब सहायता कर रहे हैं। और इसी में देशका मंगल है। लेकिन अंग्रेजोंके ऊपर उनकी कैसी विष-दृष्टि पड़ गई थी कि लाख प्रयत्न करके भी अंग्रेज लोग उसे दूर नहीं कर सके।

मुसलमानों और विशेष रूपसे फ्रांस देशवालोंपर मुर्शिद कुली खाँ का अच्छा-खासा पक्षपात था। ऐसा न हो कि वे अंग्रेजोंसे व्यवसायमें पीछे रह जायें लगता है इसी भयसे वे किसी भी तरह अंग्रेजोंको बढ़ने देना नहीं चाहते थे।

मुर्शिद कुली खाँ हालके एक पीढ़ीके मुसलमान थे। उनके आचरण- में यह पकड़ाई न दे जाय, इसीलिए वे हिन्दुओंको भी कुछ अच्छी दृष्टिसे नहीं देखते थे। इसमें वे कुछ उत्कट रूपसे ही उग्र थे।

मुर्शिद कुली खाँके हाथोंमें पड़ अंग्रेजोंका अन्तमें ऐसा हाल हुआ कि लगा जैसे पटनेकी कोठीको और नहीं रखा जा सकता। वहाँ प्रचुर शोरा पाया जाता। लेकिन उस शोराको ठीक नवाबकी आँखोंके मार्गसे मुर्शिदाबाद

हाकर जाना पड़ता। रोज ही प्राय यह रोक लिया जाता। बहुत रुपया देकर उसे छुड़ाना पड़ता। कम्पनीके डायरेक्टरोंने और पार न पाकर स्पष्ट लिखा कि पटनेकी कोठीको और रखनेकी जरूरत नहीं उसे बन्द कर दो।

और एक बखेड़ा पड़ा हुआ था। बंगालमें जितना चाँदीका रुपया था मुर्शिद कुली खाँने उसे दक्षिणमें औरंगजेबके पास भेजकर खतम कर दिया था इस प्रान्तमें कौड़ी देकर ही काम पूरा करना पड़ता यह पहले ही कह चुका हूँ। लेकिन बड़े कारबार तो कौड़ी देकर नहीं चलते। दक्षिणमें मद्रासके पास आरकट नामक एक जगहमें अंग्रेजोंने बहुत पहले एक टकसाल बनवाई थी। अपने देश अथवा चीनसे चाँदीकी ईंट लाकर उसी चाँदीसे उस टकसालमें रुपया छाप कर निकालते। उस रुपयेका नाम आर्कट-रुपया था। रुपया अवश्य ही बादशाहके नाममें ही छपता।

औरंगजेब जितने दिन दक्षिणमें युद्ध कर रहे थे उतने दिन बंगालमें भी अंग्रेजोंका आर्कट-रुपया खूब चालू था। इसका कारण यह था कि यहाँसे हाथ बदलते ही वह फिर दक्षिण लौट जाता। लेकिन औरंगजेबकी मृत्यु होते ही जैसे दक्षिणका युद्ध रुका अब और आर्कट रुपया इस देशमें नहीं चल पाता। हिन्दुस्तान ( बंगालके बाहर उत्तरी भारत ) म सिक्का चलता था। आर्कट-रुपयको गलम कर सिक्का-रुपये लेने जानपर बहुत बट्टा देना पड़ता किसी भी तरहसे पूरा दाम नहीं मिलता। इससे अंग्रेजोंका बहुत नुकसान होने लगा। कम्पनीके डायरेक्टर मुस्तैद लोग थे। उन्होंने सोचे यह समझ लिया कि यह निश्चित रूपसे उन्हींके कर्मचारियोंकी किसी प्रकारकी चालाकी है।

यह देखकर अंग्रेज लोग मुर्शिद कुली खाँसे अनुनय-विनय करने लगे कि कलकत्तेमें उन्हें एक टकसाल खोलनेका हुक्म दिया जाय। अनुरोध सुनकर मुर्शिद कुली खाँ बिलकुल जैसे आसमानसे गिरे। ये सब क्या कहता है। टोपीवाले तो खूब बे-अदब हैं? यह बैठने जगहका दावा है यदि प्रजा आज अपना टकसाल खोलना चाहती है यह तो कल नवाबी मा

माँग बैठेगी। कहना बेकार है कि अंग्रेजोंकी प्रार्थना मंजूर नहीं हुई मुर्शीद कुली खाँने चिट्ठी पढ़ उन्हें तत्काल विदा कर दिया।

## १०

दूतकी अपेक्षा युद्ध अच्छा सुननेमें तो बात अच्छी है। किन्तु कहना जितना सहज था करना उतना सहज नहीं हुआ। अन्तमें अंग्रेजोंको भी दूत भेजना पड़ा। क्यों ऐसा हुआ यही बात कह रहा हूँ।

नवाबके पास अनेक प्रकारसे अनुनय-विनय करने नाना प्रकारके नजर उपहार भेंट करने तथा अच्छे-अच्छे वकीलोंको नियुक्तकर अर्जी पेश करनेपर भी कुछ फल नहीं निकला। मुर्शीद कुली खाँको एक इञ्च भी नहीं डिगाया जा सका। तब निराश होकर अंग्रेजोंने सोचा भाग्य आजमानेके लिए एक बार स्वयं बादशाहके पास दरबारकर क्यों न देखा जाय कि उसका क्या फल होता है। उस समय अजीमुस्सानका पुत्र फर्रुखसियर दिल्लीका बादशाह था। अजीमुस्सानने ही उन्हें तीन ग्राम खरीदनेका परवाना दिया था यह बात अंग्रेज भूले नहीं थे।

वहीं अर्मिनियन सौदागर खोजा सरहद जिन्होंने अजीमुस्सानके पाससे अंग्रेजोंको जमीन खरीदनेकी अनुमति ला दी थी वे इस सम्बन्धमें खूब उत्साह देने लगे। उन्होंने प्रस्ताव किया कि वे स्वयं अंग्रेजोंकी तरफसे वकालत करनेके लिए दिल्ली जानेको तैयार हैं। किन्तु प्रेसिडेण्ट रासल हेजेस इसके लिए राजी नहीं हुए। उन्हें लगा कि कम्पनीके खर्चसे खोजा साहब अपना काम बना लेनेकी ताकमें हैं। बहुत तर्क-वितर्कके बाद स्थिर हुआ कि अंग्रेजोंके दौत्यके प्रधान पण्डा होंगे कलकत्ताके ही एक गण्यमान्य मेम्बर जान सुरमैन। खोजा सरहद अवश्य साथमें रहेंगे। एडवर्ड स्टीफ्सन नामका एक अत्यन्त बुद्धिमान् छोकरा मुंशी उनका सेक्रेटरी हुआ।

सन् १७१५ ई० के अप्रैल महीनेमें दिल्लीके बादशाह फ़र्रुख़सियरको भेंट देनेके लिए उपहारकी सामग्रियोंसे नाव भरी गई। उन चीज़ोंका दाम प्राय तीन लाख रुपया होगा। बहुत रुपया खर्च हुआ जा रहा है यह देख दिल्लीमें व्यापार कर कुछ रुपया वसूल कर लेनेके उद्देश्यसे नाना प्रकारकी चीज़ें भी साथमें ले ली गयीं। फूल कढ़े हुए ज़रीदार रेशमी कपड़े मख-मल ऊनी कपड़े आदि। इसके अलावा हरेक प्रकारके मनिहारीके सामान, नाना प्रकारके धातु निर्मित कलम घड़ी पिस्तौल आईना, छुरी कैंची बिल्लौरी शीशा चीनी मिट्टी बरतन तथा तांबेके पात्र इत्यादि बहुत-बहुत तरहके सामान।

नक़द रुपया भी काफ़ी साथमें लेना पड़ा। उन दिनों तो दायें-बायें घूस दिये बिना किसी भी कामका अच्छी तरह बन्दोबस्त नहीं हो पाता। प्यादासे लेकर मन्त्री तक सभीको पद-मर्यादाके अनुसार कम या बेसी दक्षिणा देनी होती। नहीं तो कौन किसकी बात सुने? लेकिन इस सीधी सी बातको कम्पनीके डाइरेक्टर किसी भी तरह समझना नहीं चाहते। इसीको लेकर प्रत्येक पत्रमें वे कलकत्ताकी काउन्सिलके साथ खटपट करते। इसके ऊपर उन दिनों सरकारी काममें समय भी बहुत अधिक लगता। छत्तीस महीनेका साल होता। अतएव रुपया तो बहुत लगेगा ही।

अंग्रेज दूतोंके बीमार आदिकी हालतमें देखभालके लिए उनके साथ एक डाक्टर भी दिया गया। इस डाक्टरके सम्बन्धमें एक-दो बातें नहीं कहनेपर अन्याय होगा। डाक्टरी पास करते ही विलियम हैमिल्टन कम्पनी के जहाजपर डाक्टर होकर भारतवर्षकी ओर रवाना हुए। जहाजके कप्तानके अत्यन्त रूखे व्यवहारसे क्षुब्ध होकर हैमिल्टनने जहाजसे उतरकर फिर उस ओर रुख नहीं किया। पकड़े जानेपर फिर उसी जहाजपर लौट कर जाना होगा इसी भयसे वे मद्राससे एकदम सीधे कलकत्ता भाग आये। कलकत्तेमें उस समय नाना रोग प्रबल हो रहे थे। और एक डाक्टरकी विशेष रूपसे आवश्यकता थी। तीन पौण्ड अर्थात् उन दिनोंके चौबीस रुपये

महीनेपर हैमिल्टन साहब कलकत्ताके दो नम्बरके डाक्टरके पदपर नियुक्त हुए।

कलकत्तेको छोड़कर सुरमैन साहब अपने दलबलको लेकर विभिन्न प्रदेशोंको पारकर अन्तमें तीन महीने बाद दिल्ली पहुँचे। लेकिन पहले दिन प्रेसिडेण्टके परिचय-पत्रको दाखिल करनेके बाद बादशाहके साथ और भेंट ही नहीं होती। बड़े-बड़े अमीर-उमरावोंको पकड़नेपर भी कुछ नहीं हुआ। वे बिना हिचक घूस लेते, सहज भावसे बहुमूल्य उपहार ग्रहण करते लेकिन कामके वैसा कोई काम नहीं कर पाते। बादशाहको भी आज सिर दर्द कल पेट दर्द परसों शिकार, तरसों तीर्थयात्रा—एक-न-एक कुछ लगा ही रहता। क्या वैसे कार्योद्धार किये बिना ही अंग्रेजोंको लौटना पड़ेगा। इसी समय अचानक एक मौका मिल गया।

बादशाह फ़र्रुखसियरके साथ राजपूत राजा अजितसिंहकी लड़कीकी शादीकी बात बहुत दिनोंसे पक्की थी। इस समय कन्या पक्षवाले सलाहकार साथ-लेकर, बाजे-गाजेके साथ दिल्लीमें उपस्थित थे। उधर बादशाह बहुत अधिक बीमार हो गये थे। अच्छे-अच्छे हकीम-वैद्य तो निराश हो मानेपर हाथ धरे बैठ गये। विवाहकी पूरी तैयारियोंके बर्बाद हो जानेका उप क्रम था।

ऐसे समय सुना गया अंग्रेजोंके साथ एक साहब डाक्टर हैं। वैसे ही बुलाओ-बुलाओकी रट लग गई। हैमिल्टन साहबने बादशाहके शरीरमें अस्त्र लगाकर उन्हें अच्छा कर दिया। चंगे होकर बादशाहने हैमिल्टनको खिलअत दी। हीरे की अंगूठी और जवाहरातकी तलवार बख्शीश दी। उनके डाक्टरी यन्त्रादिको सोनेसे मढ़वा दिया।

मौका देख सुरमैन साहबने कौंसिल की ओर बादशाहके निकट अर्जियों-की अर्जी पेश की। बादशाह उस समय खुशीसे भरपूर थे। अत्यन्त प्रसन्न थे। अर्जी पढ़नेके साथ ही बोले तथास्तु! किन्तु कहनेसे क्या होता है? उस समय सभी विवाहोत्सवमें मस्त थे। इस समय क्या कोई सरकारी काम

में मन लगा सकता है ? देखते-देखते और छः महीने बीत गये । सुरमैन साहब कलकत्ते बार-बार चिट्ठी लिखते रुपया भेजो रुपया भेजो । कलकत्ते की काउन्सिलको तो खूब रंज मालूम होने लगा ।

बादमें मालूम हुआ कि देरी होनेका एक प्रधान कारण मुर्शिद कुलीखां थे । उन्होंने जैसे ही सुना कि साहबकर अंग्रेजोंने बादशाहके पास दूत भेजा है वैसे ही वे भी जोर-शोरसे लग गये कि किसी भी तरह अंग्रेज इस मामलेमें सफल मनोरथ न हो सकें । दिल्ली दरबारके जितने भी प्रभावशाली अमीर-उमराव थे उन सभीको मुर्शिद कुलीखांने पत्र लिखकर अनुरोध किया कि वे भरसक इस मामलेमें विशेष रूपसे बाधा दें । पत्रके साथ अवश्य ही आवश्यक रूपसे दक्षिणाकी भी व्यवस्था की यह कहना बेकार ही है ।

किन्तु अन्तमें देखा गया कि बादशाहने अंग्रेजोंकी सभी प्रार्थनाओंको मंजूर कर लिया है और फर्मान पर सही कर दिया है । सन् १७१७ ई० के जून महीनेमें बादशाही फर्मानको पाकेटमें भर सुरमैन साहबने साथियों-को लेकर दिल्ली छोड़ दी । फर्मानकी एक-एक कापी सूरत मद्रास और मुर्शिदाबाद भेजी गयी ।

बादशाह फर्रुखसियरने हैमिल्टनको दिल्लीमें रखनेकी यथाशक्ति चेष्टा की लेकिन डाक्टर साहब चतुराईसे टाल गये । और भी आवश्यक बहुत-सी दवाइयोंका संग्रह कर वे शीघ्र ही लौट आयेंगे यह आश्वासन देकर हैमिल्टन साहबने उस समयके लिए जान छुड़ाई ।

कलकत्तेमें लौट हैमिल्टन साहब अधिक दिन नहीं बचे । सन् १७१७ई० के ४ दिसम्बरको उनकी मृत्यु हो गई । कलकत्तेके पुराने कब्रिस्तानमें उन्हें दफनाया गया था । लेकिन वह कब्र अब और देखनेको नहीं मिलती । सेण्ट जान्स चर्चकी नींवके नीचे अन्तर्धान हो गई है । केवल कब्रके ऊपरके पत्थरका बादमें उद्धार हुआ । वह इस समय जोब-चारनकके समाधि-मन्दिरकी भूमिमें गड़ा हुआ है ।

बादशाह फर्रुखसियरने पहले तो हैमिल्टनकी मृत्युकी खबरका विश्वास

नहीं किया। उन्होंने समझा कि फिर विलायत से लौटकर न आना पड़े शायद इसीलिए मिथ्या प्रचार किया गया है। लेकिन अब उनके अपने आदमी कलकत्ते आकर अपनी आँखों हैमिल्टनकी क़ब्र देख गये तब वे और क्या करते? क़ब्रके पत्थरके ऊपर अंग्रेजीमें लिखे हुए शब्दोंके नीचे एक फ़ारसी इन्सक्रिप्शन लिखवा देनेकी उन्होंने व्यवस्था कर दी।

मरनेके पहले विल करके हैमिल्टन उपहारमें दी हुई बादशाहकी वस्तुओं-को सुरमैन साहबको दान कर गये थे। सुरमैन साहब इसके बाद और आठ वर्षों तक जीवित रहे। सन् १७२४ ई० में उनकी भी यहीं मृत्यु हुई। उनकी भी क़ब्र हो सकता है उसी एक ही क़ब्रिस्तानमें हो।

एडवर्ड स्टीफ़ेनसनने बादमें बहुत उन्नति की थी। कारख़ानेके गण्य मान्य मेम्बर होकर वे एक बार एक दिनके लिए फ़ोर्ट विलियमके एक्टिंग प्रेसिडेण्ट भी हुए थे।

ख़ोजा सरहद अंग्रेज़ोंको रुपये-पैसेका हिसाब-किताब नहीं समझा सकनेके कारण चुँचड़ा भागकर डचोंके इलाक़ेमें बने रहे। कलकत्तेमें उनका एक मकान था। उसे बिक्री कर देनेपर अंग्रेज़ोंके सिर्फ़ १५६४ रुपये वसूल हुए।

१९ अक्तूबर सन् १७१७ ई० को मुर्शीद कुली ख़ाँने बादशाह फ़र्रुख़ सियरको एक लाख रुपया नजराना देकर बंगालके सूबेदारी-पदका परवाना मँगा लिया। तभीसे नवाबका सरकारी नाम हुआ जाफ़रख़ाँ। लेकिन हम उन्हें मुर्शीद कुलीख़ाँ कहकर उल्लेख करेंगे। क्योंकि ऐसा देखता हूँ कि इतिहासमें बहुत जगह उन्हें जाफ़रख़ाँ कहा गया है और किसी-किसीने मीर जाफ़रके साथ उन्हें मिला-जुला भूल की है।

बादशाहके पाससे फ़र्मानका ले-आना उतना कठिन नहीं हुआ जितना कठिन उसे काममें लगाना हुआ। आजकलके अदालतसे डिग्री पाने जैसा। डिग्रीदारको परेशानी तो डिग्री पानेके बाद ही होती है।

फ़र्रुख़सियरके फ़र्मानमें स्पष्ट ही लिखा हुआ था कि अंग्रेज़ कम्पनी

पहलेकी तरह ही एक मुश्त तीन हजार रुपया लगानेका देकर सदा व्यापार साथ चलाते जाएँगे इसमें कोई बाधा नहीं दे सकता। फर्मानमें कलकत्तेके आसपासके अड़तीस ग्रामोंके खरीदनेकी भी अनुमति दी हुई है। उसमें और भी कहा गया है कि अंग्रेजोंका माल-रुपया बंगालमें जैसे पहले चलता था वैसे ही अब भी चलेगा। उसको चलानेमें किसी प्रकारका बट्टा नहीं देना होगा। जरूरत पड़नेपर अंग्रेज लोग अपना एक टकसाल भी बनवा सकते हैं।

लेकिन इतना सब करनेपर भी अंग्रेजोंके मस्तिष्कमें सुख तो जुटा नहीं उलटे जितनी कुछ शान्ति थी वह भी जाने जैसी हो गई। मुर्शिद कुलीखाँने अंग्रेजोंके पीछेसे कतराकर भाग खानेवाली नीतिको अच्छी दृष्टिसे नहीं देखा। उस समय देशकी अवस्था ऐसी थी कि लोग बादशाहकी अपेक्षा नवाबसे ही अधिक भय खाते। बंगालमें किसकी इतनी मजाल है जो नवाब मुर्शिद कुली खाँकी बातको नहीं मानेगा? नवाबका सख्त आदेश था कि अंग्रेजोंको जिसमें कोई जमींदार एक टुकड़ा भी जमीन बिक्री न करें बादशाही फर्मान हो या न हो।

कम्पनीके डायरेक्टरोंने भी कलकत्ताके अंग्रेजोंकी जमींदारी खरीदनेकी आतुरताका कारण अच्छी तरह नहीं समझा। इस बारेमें उनकी ओरसे कोई भी आग्रह नहीं था। बल्कि वे बारबार लिखने लगे कि हम लोग बनिया हैं हम लोगोंका काम व्यापार करना है, जमींदारी चलाना नहीं। हमारे कर्मचारी इस बातको ध्यानमें रखें तो हम लोग सुखी होंगे। हमलोगोंने जितनी भी जमीन पाई है वही हम लोगोंके लिए काफी है। और अधिक बढ़ानेपर उस जमीनकी रक्षा करनेमें ही प्राणोंपर आ बनेगी। आदमी सेना अस्त्रशस्त्र बहुत कुछ रखना पड़ेगा। उसमें जिस प्रकारसे खर्च है उसी प्रकारसे झंझट भी है।

कलकत्तेके अंग्रेज भी मूर्खता करनेमें कुछ कम नहीं थे। दोनों ओरसे संकट देखकर उन्होंने एक अच्छी चाल चली। अपनी आश्रित देशी प्रजा

पड़ेगा कि इस विषयमें सिराजुद्दौलाका कोई हाथ नहीं था। जब घटना घटी तब वे बड़े आरामसे नाक बजाकर सो रहे थे। उन्हें जगानेका साहस कौन करता? अथवा कौन उनका हुक्म लेता?

बहुत खोजने-ढूंढनेपर कलकत्तेसे सिराजुद्दौलाको केवल पचास हजार रुपये मिले। अंग्रेजोंने निश्चय ही रुपया-पैसा कहीं गुप्त स्थानमें छिपा रखा है ऐसा सोचकर वे हालवेलको बहुत अधिक सताने लगे। लेकिन गुप्त धनका कुछ भी पता नहीं चला। था ही नहीं तो मिलता कहांसे? कीमती माल जो कलकत्तेमें था वह सब चार महीने पहले ही जहाजपर लादकर विलायत चालान हो गया था। और जिन मालोंके कलकत्ता आनेकी बात थी वे तब तक भी मुफस्सिलसे कलकत्ते नहीं पहुंचे थे। कम्पनीकी तहवीलमें रुपये भी नाममात्रको थे। नवाब क्रोधके मारे फुंफकार करने लगा। उनकी इतनी बड़ी युद्ध यात्राकी मजदूरी तक भी नहीं निकली। क्या यह क्रोधकी बात नहीं थी?

क्रोधके मारे नवाबने कलकत्तका उस आदिकालके नामको भी उड़ा दिया। उसके स्थानपर शहरका नाम अलीनगर रखा। बहुतसे मकान आदि जलाकर भस्म कर दिया। सबसे अधिक क्रोध प्रेसिडेण्टके मकानपर था। उसे ड्रेकका अपना मकान समझकर उसको बिलकुल पूर्ण-विधूम खतम कर दिया। किलेके भीतर ही एक मस्जिद बनानेका हुक्म हो गया।

पीछेसे जो अंग्रेज उस समय भी फोर्टमें थे उन्हें उसी समय कलकत्ता छोड़कर चले जानेके लिए कहा गया। नवाबने दण्ड देनेका भय दिखाया कि जल्दी भाग नहीं जानेपर उनके हाथ-पैर नाक-कान काट लिये जायेंगे। केवल हालवेल और उनके दो साथियोंको मुक्ति नहीं मिली। सेनापति मीर मदनको हुक्म मिला कि वे जिसमें हालवेल आदिको बन्दी बनाकर मुर्शिदाबाद भेज दें। बन्दी अवस्थामें रहते-रहते वे शायद गुप्त धनका संधान बतला दें।

फुली बाजारमें हुरमैन साहबके बागसे लगे हुए ही गंगामें ड्रेकका दल उस समय भी बोटमें रहकर प्रतीक्षा कर रहा था। जहाजमें बैठे हुए ही

उन्होंने खबर पाई कि कलकत्ता अब और अंग्रेजोंका नहीं रहा। फोर्ट विलियम नवाबके कब्जेमें है। लंगर उठाया गया। अंग्रेज उस अंचलको छोड़कर चले।

सिराजुद्दौलाने राजा मानिकचन्दको कलकत्तेका गवर्नर बना दिया। मानिकचन्द भी बंगाली कायस्थ थे। कोन्नगरके एक घोष वंशमें उनका जन्म हुआ था। प्रारम्भमें वर्धमान राजके मुमाश्ता होकर काम करना शुरू किया था। बेहालामें सामन्त हारकर रोडपर राजाकी ही एक बहुत बड़े बागानबाड़ी ( उद्यान-गृह ) में बैठकर इस ओर की राजाकी जमींदारी की उसकी ही मैनेजरी करते। बादमें अलीवर्दीखांकी अमलदारीमें उनके सिरिश्तामें सरकारी काममें लगे। पहले सिराजुद्दौलाके साथ मानिकचन्दका विशेष प्रेम नहीं था। लेकिन अन्तमें मानिकचन्दने मधुराईसे नवाबको हाथ में किया था। बहुतसे बड़े-बड़े अमीर-उमरावोंको लेकर कलकत्तेकी नजरी पर थी। उनके माम्मने साथ नहीं दिया और मानिकचन्दके उसे पा जानेसे उनमें कोई भी विशेष सन्तुष्ट नहीं हुआ।

२४ जून सन् १७५६ ई०। अपन दलबलको लेकर सिराजुद्दौलाने कलकत्ता छोड़ा। कासिमबाजारके वाट्स और कलेट साहबका साथमें ले लिया।

राजधानी लौटनेके रास्तेमें ही चन्दननगर पहुंचना पड़ता है। इससे फ्रांसीसियों और डचोंपर एक साथ विपत्ति आई। भय दिखाकर नवाबने उनसे लगभग आठ लाख रुपये वसूल कर लिये। बन्धु-बान्धवोंको बुलाकर हँसते-हँसते बोले मेरे जैसा बहादुर कौन है? मैंने अंग्रेजोंके विरुद्ध युद्ध किया और लड़ाईका खर्च फ्रांसीसियों और डचोंकी गर्दन मरोड़ कर वसूल किया।

पता नहीं क्या समझकर नवाबने वाट्स और कलेटको नहीं छोड़ दिया। लगता है, उन्होंने सोचा कि अंग्रेज तो अभी ढोंढ़ा सांप जैसे हैं। उनमें अब सिर्फ फुंफकार रह गई है। फिर भी चन्दननगरके गवर्नरको विशेष

करने लगे कि शीघ्र ही फिरंगी वाट्सन और क्लाइवको खतम कर दिया जाय।

कलकत्ता जीतकर खूब समारोहके साथ नवाब सिराजुद्दौलाने ११ जुलाईको राजधानी मुर्शिदाबादमें प्रवेश किया। दिल्लीके बादशाह आलमगीर द्वितीयको कलकत्तेकी विजयकी खबर देते हुए लिखा कि तैमूरलंग के बाद हिन्दुस्तानमें विजयका इतना बड़ा गौरव कभी भी किसीके भाग्यमें नहीं हुआ। दरबारके सभासदोंको बुलाकर बोले कि टोपीवालोंको मसलनेमें अस्त्र-शस्त्रकी जरूरत नहीं है। केवल मेरे इस पट्टे-जूतेके होनेसे ही काम चल जायगा तो भी करम अली लिखते हैं कि इस युद्ध-यात्रामें नवाबको केवल बदनामी ही हासिल हुई।

खुश होकर सिराजुद्दौलाने प्रसन्न ही अनुकूल रास-रंगमें अपनेको बहा लिया। इस उद्दाम उन्मत्त उच्छ्वासमें क्या उन्होंने एक बार भी सोच कर देखा कि इसके ठीक एक वर्षके अन्दर ही उनकी हड्डियोंको श्मशान सुलानेके लिए समाप्त हो जानदी?

## : २७

कलकत्तेसे चालीस मील दूर गंगाके किनारे ही एक छोटा-सा गाँव है। फल्तो बदहवास भागते गये अंग्रेजोंने वहीं जाकर आश्रय लिया।

किसी समय यहाँपर डचोंका एक छोटा-मोटा अड्डा था। कई टूटे फूटे मकान और एक मिट्टीके किलेका आधा हिस्सा उस समय भी वहाँ किसी प्रकारसे टिके हुए था। बंगाल प्रान्तमें जहाँ जितने अंग्रेज थे सभी एक-एक कर वहाँ आ जुटने लगे। बंगालमें तो अंग्रेजोंका व्यापार एकदम बन्द हो गया।

क्रमशः वाट्सन और क्लाइव आये। ढाका कोठीके सभी आ पहुँचे। कासिमबाजार कोठीवाले भी वहीं चले आये। अन्तमें हालवेल भी मुक्ति पाकर

मुर्शिदाबादसे सीधे वहाँ आ गए। वारन हेस्टिंग्स पुपकेसे कासिमबाजारसे फल्ता भाग आये।

कलकत्तामें नवाब ड्रेकने अपनी काउन्सिल खोल दी। काम कुछ भी नहीं था। ड्रेक साहबके कलकत्ता छोड़कर भाग आनेकी बाबत लिए एक अच्छी-सी कैफियत तैयार करनेके प्रयत्नको देखकर बहुतसे लोग चिढ़ उठे। उसीको लेकर नित्य ही काउन्सिलमें बकवाद होने लगी।

ड्रेक किसी भी तरह काबूमें नहीं आते। उस समय असली फोर्ट विलियमके गवर्नर तो राजा मानिकचन्द थे। लेकिन उससे क्या? फोर्ट विलियम नामका अंग्रेजोंका एक जहाज था। उसीपर चढ़कर ड्रेक साहबने एक इश्तहार निकाला फोर्ट विलियम जहाज ही अब तकके लिए अंग्रेज गवनरका गवर्नमेंट हाउस है।

इधर फल्तामें मच्छर-मक्खियोंकी तरह लोग मरने लगे। फल्ताकी जलवायु अत्यन्त ही खराब थी। चारों ओर घोर जंगल था। खान-पीने की कोई भी चीज नहीं मिलती। नवाब उस समय भी कलकत्ते ही में मौजूद थे। इसी भयसे कोई अंग्रेजोंके लिए खाना नहीं जुटाता और अपनी चीजें भी नहीं बेचते। किसी प्रकार भिक्षा माँगकर डचोंके पाससे कुछ खानेकी चीजें संग्रह की गई।

और भी एक विपत्ति थी। कलकत्तेसे भागनके समय अंग्रेज केवल पहने हुए वस्त्रके साथ ही जहाजमें चढ़कर रवाना हो गये थे। इसलिए मैला कुर्तेका कपड़ा पहनकर ही निपट-दिन काटने पड़ रहे थे। उसी अवस्थामें ही जहाजपर भी सभीको एक जगह धक्कम-धुक्की कर रहना पड़ा। स्त्रियों की सामान्य लज्जाका भी निवारण नहीं हो सका।

जीते हुए भी मृतक ऐसी अवस्थामें केवल आशा-आशामें ही अंग्रेज लोग वहीं रह गये। मद्राससे सेना आनेकी बात थी। उनके ही सहायतासे अगर फिर कलकत्तेका उद्धार किया जा सके।

कुछ दिनोंके बाद सामान्य कुछ सैनिक साथमें लेकर मेजर जेम्स किल-पैट्रिक मद्रासले आये अवश्य। लेकिन फलताकी आबहवामें बीमार होकर उनकी फौजके अधिकांश लोग ही दो दिनोंमें अधमरे हो गये। इसलिए फिर मद्रासले आदमियोंके न आ जाने तक फलतामें बैठकर ही अंग्रेज लोग दिन गिनने लगे। काम-काज कुछ भी नहीं रहनेसे झगड़ा विवाद और बढ़ गया।

थोड़ा-थोड़ा करके फलतामें अंग्रेज जमा हो रहे हैं यह जानकर भी सिराजुद्दौलाने कुछ नहीं कहा। पहलेसे ही यूरोपियनोंके प्रति उनमें अत्यन्त अवज्ञाका भाव था। और अभी कलकत्ता के लेनेके बाद वह बढ़कर चौगुना हो गया था। अल्पबुद्धि नवाबकी धारणा थी कि सारा यूरोप मिलाकर केवल दस हजार लोग हैं। वे सभी मिलकर एक ही साथ बंगालमें आवें, तो भी नवाब सिराजुद्दौला जब हुक्म होगी तभी उन्हें पीटकर समुद्र पार करा दे सकते हैं। इतनी घबड़ानेकी क्या बात है? अंग्रेजोंपर और किसी प्रकारका अत्याचार नवाबने नहीं किया।

फलतामें बैठे-बैठे ही अंग्रेजोंने सुना कि सिराजुद्दौलाके मौसेरे भाई पूर्णियाके नवाब शौकतजंग बंगालका नवाब होनेके लिए जोर-शोरसे लग गए हैं। सुनकर अंग्रेज खूब खुश हुए। केवल अंग्रेज ही क्यों? सिराजुद्दौला-के दरबारके बहुत लोग मन-ही-मन इससे बहुत ही सन्तुष्ट हुए। क्योंकि कलकत्तासे लौट आनेके बाद नवाबके चित्तकी अद्भुत अस्थिरताकी मात्रा जैसे अब और अधिक बढ़ गई है। एक दिन दरबारमें बैठे क्रुद्ध होकर उन्होंने सबके सामने ही जगत सेठ जैसे नामी-गिरामी आदमीके गालपर एक थप्पड़ जमा दी थी। गरीब प्रजाकी तो कोई बात ही नहीं थी। उनके लिए तो निश्चिन्त हो रुपी दामी लेकर घरमें रहना भी मुश्किल था।

लेकिन लगता है उनमेंसे कोई यह नहीं जानता था कि दुर्बुद्धि आलम लगाया और मनोबाजीमें शौकतजंग सिराजुद्दौलाका ही मौसेरा भाई था। यह कहता है मुझे देख, वह कहता है मुझे देख। दोनोंमें कोई भी टसका नहीं

जा सकता। इसी बीच शौकत जंग एक करोड़ घूस देनेकी बात मानकर दिल्लीके बादशाह वजीर गाजीउद्दीनके पाससे बंगाल बिहार उड़ीसाकी नवाबीका एक हुक्मनामा ले आकर गर्वसे अन्धे हो गये। बादशाही परवाना नहीं फर्मान नहीं मुहर नहीं केवल वजीरका हुक्मनामा है। इसीपर इतनी उछल-कूद है। ढीठ होकर वे सिराजुद्दौलाको पत्र लिख बैठे तुम शीघ्र ही बंगालकी गद्दी छोड़कर मुर्शिदाबादसे अलग हट जाओ। तुम मेरे अपने हो। तुम्हारे प्राण लेनेकी इच्छा नहीं। यदि तुम सम्मानपूर्वक ढाका जाकर वहीं भले आदमीकी तरह रहने लगो तो मैं तुम्हारे लिए कुछ मासिक वृत्तिका बन्दोबस्त कर दूँगा।

ऐसे समय मीर जाफरके पाससे गुप्त रूपसे एक चिट्ठी आई। शौकत जंगको उसी समय बंगालपर आक्रमण करनेका परामर्श उन्होंने दिया है। लिखा है विशिष्ट अमीर-उमराओं सभीका इसमें समर्थन है। इस चिट्ठीको पाकर शौकतजंगके अहंकारका जोर जैसे और बढ़ गया।

इस बार सिराजुद्दौला भी रणमें उतरे। उन्होंने बिहारके डिप्टी-गवर्नर को चिट्ठी लिख दी कि तैयार हो जाओ। दूसरे-दूसरे जमींदारोंको भी सेना संग्रह कर रखनेकी खबर भेज दी। सिराजुद्दौलाका दल क्रमशः भारी हो उठा। शौकतजंगसे ज्यादा।

सन् १७५६ ई० के १६ अक्टूबरको मनिहारीके पास दोनों पक्षोंमें खूब जोरकी लड़ाई हुई।

शुरूसे ही अपनी मूर्खतासे शौकतजंगने सब मिट्टी कर दिया। लड़ाईके दौरानमें ही खूब भंग खाकर हाथीपर सवार हो युद्ध करने चले। घोर नशेमें दूरसे किसको देखते किसको देख समझ लिया कि लगता है सिराजुद्दौला ही उनकी ओर बढ़ते आ रहे हैं। वैसे ही शौकतजंग अत्यन्त क्रुद्ध होकर अपनी जगह छोड़ सिराजुद्दौलाको मारनेके लिए गरजते हुए बढ़े। ऐसे समय एक गोला आकर उनके सिरपर लगा और वे युद्धक्षेत्रमें ही ठंडे हो गये। हीरा-जवाहर-खचित सिरकी पगड़ी जमीनपर धूलमें लोट

गई। बंगालकी नवाबी करनेकी मीरजाफरकी आशा इसी तरह इसी समझपर खतम हुई।

कलकत्तामें अंग्रेजोंको खबर मिली पूर्णियाके नवाब युद्धमें मारे गए। सुनते ही तो उनकी खुशी खतम हो गया। फिर नवाब शौकतका तमगा भेजा गया।

## २८

जिस दिन नवाब सिराजुद्दौलाने कलकत्तापर अधिकार किया था उसके दो महीने बाद ही कर्नल राबर्ट क्लाइव बम्बईसे मद्रास आकर उतरे।

इसके कुछ दिनों पहले एडमिरल वाट्सनके साथ मिलकर बम्बईके दक्षिण तीन ओर समुद्रसे घिरे हुए पहाड़के ऊपर बने हुए मराठा जल-दस्युओंके सर्दार तुलाजी आंग्रियाके विजयदुर्गको उन्होंने जीत लिया था। इस समय वे कर्नल क्लाइव हो गये थे। व मद्रासके डिप्टी गवर्नर थे।

क्लाइव बाप-मांके द्वारा तिरस्कृत पुत्र थे। उनके ऊधम और उत्पातसे तंग आकर उनके बापने किसी तरहसे ईस्ट इण्डिया कम्पनीके एक साधारण मुंशीका काम उनके लिए जुटाकर तथा उन्हें भारतवर्षकी ओर रवानाकर निश्चिन्तताकी सांस ली। उस समय क्लाइवकी उम्र केवल सत्रह वर्षकी थी।

क्लाइव कम्पनीके मुंशी होकर मद्रासकी अंग्रेजी कोठीके दफ्तरमें बैठे-बैठे माल वजन करते कपड़ा पसन्दकर अलग करते और उन सबका हिसाब-किताब रखते। यह काम बिल्कुल ही उनके मनके अनुकूल नहीं था।

एक जगह बैठे-बैठे काम करना क्लाइवकी प्रकृतिके विरुद्ध था। एक दिन मनके दुःखसे वे आत्महत्या कर रहे थे। लेकिन अपने माथेपर लगातार दो-दो बार पिस्तौल छोड़नेपर भी गोली नहीं चली। क्लाइव विरत हुए

उन्होंने सोचा कि स्वयं ही कोई बड़ा काम करानेके लिए विधाताने उन्हें बनाया है।

शीघ्र ही वह कामका एक सुअवसर उपस्थित हुआ। मनुष्यके जीवनमें कब किस प्रकारसे बड़ा काम करनेके लिए आह्वान आता है, उसका पता न्याय-शास्त्रके किसी भी प्रकरणमें नहीं मिलता।

फ्रान्सके साथ इंग्लैण्डकी सदा ही शत्रुता है। इस शत्रुताके कारण शताब्दियोंके बाद शताब्दी वाटरलूके युद्धतक दोनोंके बीच कितना लड़ाई कितनी मारकाट और कितना वाद-विवाद हो चुका है।

फ्रान्सने जब देखा कि पूर्वके देशोंमें वाणिज्य-व्यापार जमाकर इंगलैण्ड खूब मजेमें फूल उठा है तब खींचा-तानी और बढ़ गई। अंग्रेजोंकी देखा देखी फ्रान्सीसियोंने भी ईस्ट इण्डिया कम्पनीके समान एक व्यापारी कम्पनी खोल डाली। दक्षिण भारतके पाण्डिचेरीमें उनका प्रधान अड्डा हुआ।

क्लाइव जब कम्पनीके मुंशी थे उस समय फ्रान्सोया डुप्लेक्स नामके एक फ्रान्सीसी साहब पाण्डिचेरीके गवर्नर थे। उनके पहले वे चन्दननगरमें भी गवर्नर रह चुके थे। डुप्लेक्स साहब अद्भुत प्रकृतिके आदमी थे। भारतवर्षमें आकर ही वाणिज्य-व्यवसायकी बात एकदम भूलकर वे इस देशमें एक बड़ा फ्रान्सीसी राज्य जमानेका स्वप्न देखने लगे। नवाब-बादशाहोंके समान ही उनकी चाल-ढाल हाव-भाव, वेश भूषा थी। पाण्डिचेरीके गवर्नमेण्ट हाउसमें नवाबी ढंगका एक दरबार उन्होंने शुरू कर दिया।

कुछ दिन बीतते-न-बीतते डुप्लेक्स खुल्लम-खुल्ला इस देशकी पालिटिक्समें उतर पड़े। उन्होंने देखा इस देशके नवाब-बादशाह राजा-रजवाड़े क्रमशः एकदम गये-गुजरे होते जा रहे हैं। उनसे उनका राज्य छीन लेनेमें अधिक कष्ट नहीं उठाना पड़ेगा और समय भी अधिक नहीं लगेगा। लेकिन इस पथके काँटे अंग्रेज हैं।

इसलिए सहज ही दक्षिणभारतमें अंग्रेजोंके साथ फ्रान्सीसियोंका संघर्ष आरम्भ हो गया। इस संघर्षके फलस्वरूप बहुत-से छोकरे-केरानियोंको

बाध्य होकर कलम छोड़ हथियार पकड़ना पड़ा। क्लाइव तो जी उठे। युद्धकी जगह उनके मनमें उस समय उत्साहका अत्यधिक स्फुरण दीख पड़ा।

एकके-बाद-एक अनेक युद्धोंमें फ्रान्सीसियोंके विरुद्ध विजय पाकर क्लाइवने खूब नाम कमाया। उनका सितारा उस समय ऊँचेपर था। जैसे वे भाग्यलक्ष्मीके वरद पुत्र हों।

मद्रास लौटकर आते ही क्लाइवको मालूम हुआ कि कलकत्ता अब अंग्रेजोंके हाथमें नहीं है। गवर्नर ड्रेकके भागनेकी कहानी सुनी। काल-कोठरीकी उस विचित्र कहानीसे लोग अवाक् रह गये। हालवेल साहबकी मनको उत्तेजित कर देनेवाली भाषामें लिखी हुई वह लोमहर्षक कहानी थी। चारों ओर तैयार हो तैयार हो की आवाज गूँज उठी।

सौभाग्यवश एडमिरल वाट्सन उस समय भी अपनी नौवाहिनी लेकर मद्रास बन्दरगाहमें उपस्थित थे। चार्ल्स वाट्सन लेकिन राबर्ट क्लाइव और उनके सैन्य दलको थोड़ी अवज्ञाकी दृष्टिसे ही देखते। भले ही क्लाइव कर्नल हों तो भी कम्पनीके ही तो नौकर हैं? और चार्ल्स वाट्सन स्वयं इंगलैण्डके राजासे कमीशन पाये हुए एडमिरल थे।

और किसी समय मान-अभिमान करनेपर भी संकटके समय अंग्रेज एक साथ मिलकर काम करना जानते हैं। यह विद्या फ्रान्सीसियोंको बिल्कुल जानी हुई नहीं थी।

पाँच-सौ-पचास गोरे नौ सौ चालीस तैलंग सिपाही और चौदह तोपें लेकर पाँच-पाँच युद्ध पोत तैयार हुए। इसके अलावा वाट्सन अपने सैन्य सामान खाद्य-सम्भार अलगसे साज-सरंजाम लेकर और पाँच युद्धपोतोंपर चढ़े। उन लोगोंके साथ मद्रास अवस्थितकी कम्पनीके पाँच माल ढोनेवाले जहाज दिये जिन्हें इण्डियामैन कहा जाता था।

सन् १७५६ ई० के १६ अक्तूबरको क्लाइव और वाट्सन कलकत्ताका पुनरुद्धार करनेके लिए जहाजपर चढ़कर चले। मन-ही-मन वे सब समय सोचते-फिरते थे कि अंग्रेजोंकी प्रतिष्ठाकी स्थापना होगी। क्या करनेसे फिर

कम्पनीका व्यापार बंगालमें बिना किसी झगड़ा-झंझटके चालू किया जा सकेगा।

१५ दिसम्बर सन् १७५६ ई०। क्लाइव और वाट्सन बंगाल होकर कलकत्ते आ पहुँचे। उन लोगोंको देखकर कई भूखे रोगग्रस्त निराश मुमूर्षु प्राणियोंके मनमें जो अपूर्व आनन्दका संचार हुआ उसे वाणीके द्वारा प्रकाश करना असम्भव है। परस्परके कलहको तबतकके लिए बन्द रख कलकत्तेके उद्धारके लिए विचार-विमर्शमें सभी लग गये।

मालूम हुआ कि कम्पनीके डायरेक्टरोंने खबर भेजी है कि और कौंसिलका काम नहीं है। अबसे एक छोटी सेलेक्ट कमिटीके ऊपर सब कामका भार दिया गया। वे सभी मिलकर जो अच्छा समझें ठीक उसी तरहसे काम करेंगे। तब तकके लिए उस कमिटीके प्रेसिडेन्ट रोजर ड्रेक ही रहेंगे। ड्रेकके चाचा कम्पनीके एक बड़े डायरेक्टर थे। उनके भतीजेकी नौकरी इसीलिए उसी समय नहीं गयी। वाट्सन और क्लाइव दोनों ही सेलेक्ट कमिटीमें रहे।

फल्तामें बैठे ही क्लाइवने पहले कलकत्तेके गवर्नरके पास चिट्ठी लिख कर बतला दिया कि कौन-सा संकल्प लेकर वे इतनी दूर आये हुए हैं। स्वयं नवाबको वे जो बतलाना चाहते थे उसका भी एक मसविदा तैयार कर मानिकचन्दके पास भेज दिया। इस मसविदेमें बहुत काट-छाँटकर क्लाइवके पास वापिसकर मानिकचन्दने लिखा कि चिट्ठी नवाबके पास भेजने लायक उपयुक्त भाषामें बिलकुल ही नहीं लिखी गयी है। इसीलिए उन्होंने उसको थोड़ा संयत कर दिया है।

क्लाइवने कहला भेजा कि नवाबका पैर पकड़नेके लिए मद्राससे उतनी दूरका रास्ता तै कर वे बंगालमें नहीं आये हैं। इसलिए उनका पत्र नरम न होकर थोड़ा गरम तो होगा ही। फिर मानिकचन्दके द्वारा चिट्ठी न भेज उन्होंने एकदम सीधे नवाबके पास भेजनेका बन्दोबस्त किया।

एडमिरल वाट्सनने भी उसके साथ उसी तरहकी नवाबको लिखी हुई अपनी एक चिट्ठी शामिल कर दी।

यह सब देख-सुनकर मानिकचन्द भी और चुप नहीं रह सके। अंग्रेजोंसे वे बहुत प्रसन्न नहीं थे लेकिन ऊपर जो नवाब थे। चुप बैठे रहनेसे क्या काम चलता है? शिवपुरके थाना दुर्गको साफ-सॉफकर उन्होंने ठीक कर रखा। इसके बाद दो हजार सैनिक लेकर वे कलकत्ते चले। वहाँके रास्तेको पारकर ही तो अंग्रेज कलकत्तेमें पहुँचे।

सेलेक्ट कमिटीने तै कर रखा था कि अभी शीघ्र ही कलकत्तेकी ओर जाना ठीक नहीं होगा। मद्रासले और कुछ फौज और कई जहाजोंके आनेकी बात थी। उन सबोंके आ जानेपर ही यात्रा मंगलमय होगी। लेकिन फल्तामें जिस प्रकारसे बीमारीका दौरा है उससे और एक क्षणके लिए भी फल्तामें रहनेकी इच्छा क्लाइवकी नहीं हुई। हाल हीमें व भी खूब ज्वर भोग चुके हैं।

मेजर किलपैट्रिकने देशी सिपाहियोंको लेकर जमीनके रास्ते जाना शुरू की। क्लाइव और वाट्सन गोरोंको लेकर जहाजपर सवार हो जल मार्गसे चले।

बजबज पहुँचनेके कुछ पहले ही मायापुर नामक एक स्थानपर वाट्सन साहबने क्लाइव और उनके सैनिकोंको एक ऊँची-सी जगहपर उतार दिया। मेजर किलपैट्रिक भी वहाँ शीघ्र ही आ पहुँचे। क्लाइव और मेजर दोनोंकी वहीं भेंट हुई।

इसके बाद खूब जोर-शोरसे पैर पटकते मार्च करते सभी बजबजकी ओर चले।

## २६

सारी रात मार्च कर सबेरे आठ बजे करनल क्लाइव और मेजर किलपैट्रिक सेना सहित बजबजमें आ पहुँचे।

२९ दिसम्बर सन् १७५६ ई०। एडमिरल वाट्सन भी जहाज लेकर साढ़े आठ बजे वहाँ आ पहुँचे।

क्लाइवके आदमी वाट्सनके जहाजोंको देख नहीं पाये। वे जहाँ खड़े थे उसके चारों ओर घना जंगल था। लेकिन जहाजी गोरोंने मस्तूलपर चढ़कर उस स्थानपर कहाँ क्या है इसकी खोज करते-करते देखा कि थोड़ेसे कुछ चुने हुए सैनिकोंको लेकर किला दखल करनेके लिए क्लाइव बजबज फोर्टकी ओर अग्रसर हो रहे हैं।

क्लाइवको मालूम नहीं हुआ कि दो मीलके भीतर ही मानिकचन्दने अपना अड्डा जमाया है। क्लाइवने अपने सैनिकोंको इधर-उधर बिखराकर तैयार रखा और युद्धके लिए प्रस्तुत होने लगे। इसके बाद दो सौ चुने हुए गोरोंको लेकर गंगाकी ओर आगे बढ़ने लगे। ठीक उसी समय मानिकचन्द के दो हजार सैनिकोंने उन लोगोंके ऊपर आक्रमण किया। उस समय दस बजा होगा।

मानिकचंदकी फ़ौज कलकत्तामें अंग्रेजोंके साथ लड़ी थी। इसीलिए व कुछ अनुभवके साथ ही क्लाइवके साथ लड़ने गये थे। लेकिन क्लाइवको तो वे जानते नहीं थे। आधे घण्टेके भीतर ही क्लाइवने उस दो हजारकी फ़ौजपर दो बार प्रहारकर बिल्कुल उसकी पंक्ति भंग कर दी। मानिक चंदके प्राय दो सौ लोग हताहत हुए। चार बड़े-बड़े सेनापति युद्धक्षेत्रमें ही मार गये।

मानिकचंदके सिरके ऊपरसे एक गोली निकलती हुई उनकी पगड़ीको उड़ा ले गई। उसीसे युद्ध छोड़ वे इस प्रकार भागे कि कहीं भी एक क्षणके लिए भी नहीं रुके। सीधे एकदम कलकत्ते हो आ पहुँचे।

इसी बीच गोले-गोलीकी आवाजसे लड़ाई हो रही है, ऐसा अन्दाज लगा वाट्सनकी फौज जहाजसे उतर उस ऊँचे मैदानमें आ क्लाइवकी फौज के साथ मिल गई। इसे देख नवाबकी फौजमें जो अभी भी बचे थे व युद्ध छोड़ सीधे बजबज फोर्टमें जाकर छिप गये।

उस तरफ फ़ौजमें मानिकचन्दके जो मोसाहब थे उन्होंने इसके पहले ही वाट्सनके जहाजोंको लक्ष्यकर गोला दागना आरम्भ कर दिया था। अपने जहाजसे वाट्सनके दो गोले चलाते ही सब शान्त हो गये। इतने बड़े गोले इसके पहले बंगालमें किसीने नहीं देखे थे। बाप रे कैसा उसका गर्जन है! कैसा उसका तेज है!

शामको सात बजे वाट्सनने देखा कि सब कुछ बिलकुल शान्त है। उन्होंने बजबज किलेके ऊपर धावा बोलकर उसे ले लेनेके लिए सौ जहाजी गोरोंको नदीके किनारे उतार दिया। उनके सहकारी कैप्टेन बायर कूटकी इच्छा थी कि उसी रातको बजबजके किलेपर अधिकार कर लें। किन्तु कर्नल क्लाइवने कहलवाया कि वे और उनके मेजर तथा उनके सैनिक-गण सम्पूर्ण रात्रि मार्च करनेके कारण इस समय अत्यन्त थके हुए हैं। आज वे और किसी भी तरह लड़ नहीं सकेंगे। इस समय कुछ विश्रामकी जरूरत है।

रातमें ग्यारह बजे। सभी मजेमें नाक बजाकर सो रहे हैं, ऐसे समय एक जबरदस्त घोर-गुलसे सबकी नींद टूट गई। बजबज किलेकी ओरसे ही आवाज आ रही थी।

जल्दी-जल्दी सबोंने वहाँ जाकर देखा। वह एक विचित्र दृश्य था। स्ट्रेन नामका एक जहाजी गोरा शराबके नशेमें किलेके सामनेकी खाईको तैरकर किलेकी दीवारके ऊपर जाकर खड़ा है। उसके एक हाथमें पिस्तौल है और एक हाथमें एक छोटी तलवार। और जोरके आवाजमें स्ट्रेन चिल्ला रहा है हुर्रे देहि हुर्रे देहि, यह किला मेरा है मेरा। फूटी हुई थालीके समान उसके गलेकी आवाज कर्कश थी। उसकी वह आवाज निकलते ही लगता जैसे एक आदमी नहीं एक सौ आदमी एक साथ चिल्ला रहे हैं।

फोर्टमें नवाबकी फ़ौज संख्यामें बहुत कम थी। सन्ध्याके अन्धकारमें उनमेंसे बहुत भाग गये हैं। दीख पड़ा कि स्ट्रेनने एकको गोली मार दी

है। और एकको तलवारसे काट दिया है। और एकको जो स्ट्रेनके हाथसे तलवार छीन लेनेकी चेष्टा कर रहा था उसे स्ट्रेनने एक घूसेसे धराशायी कर दिया है। अंग्रेजोंकि बहुतसे आदमियोंके वहाँ आ जानेसे बाकी फ़ौज किला छोड़कर जिससे जिस ओर बना भाग गई।

स्ट्रेनन जब सुना कि इसके लिए उसे कोर्ट मार्शल किया जायगा तब उसका नशा एक दम छूट गया। माफ़ी माँगते हुए स्ट्रेनन कहा मेरी पूरी शिक्षा हो गई है। मैं अब कभी भी अकेले कोई भी किला फ़तह करनेकी चेष्टा नहीं करूँगा।

बजबजका किला प्राय बिना लड़ाईके अंग्रेजोंके हाथमें चला आया। यह एक मजाक-सा ही फ़ोर्ट था। पीछे उसे फिरसे दखल कर नवाबकी फ़ौज अंग्रेजोंके जलमार्गके यातायातमें विघ्न न डालें इसी भयसे उसे तोड़ फोड़कर एकदम भूमिसात् कर दिया गया।

फिर मार्च शुरू हुआ। इस बार कलकत्तेकी ओर।

बीच रास्तेमें गंगाके एक ओर मटियाबुर्जका मिट्टीका किला पड़ता है उस समय उसका नाम आलोगढ़ था। उस ओर शिवपुरका वही पुराना थाना दुर्ग है जिसका नाम मक्का था। दोनों ही बिना किसी बाधाके वाट्सनके हाथमें आ गये। अंग्रेजोंके जहाजी गोलेके प्रतापकी बात इसके पहले ही एक मुँहसे दूसरे मुँह हो फैल चुकी थी। दूरसे जहाजको आते देख कर ही एक क्षणमें दोनों किले खाली हो गये।

थाना दुर्गसे चालीस सजी सजाई अच्छी तोपें गाड़ीके साथ अंग्रेजोंको मिल गईं। ये सभी एक समय उन्हींकी थीं। अंग्रेज आ रहे हैं सुनकर मानिकचन्दने उन सबोंको कलकत्तेसे लाकर वहाँ ठीक कर रखा था।

फ़ौज लेकर क्लाइव मटियाबुर्जमें उतर पड़े। वहाँसे पैदल कलकत्ता-की ओर चले। वाट्सन अपने जहाजपर गये।

। ३० ।

दूसरी जनवरी सन् १७५७ ई०। एडमिरल वाट्सनने दूरसे ही गंगाके ऊपर जहाजसे फोर्ट विलियममें दो गोले छोड़े। स्वल्पमात्रमें दरोगा वगैरह लोगोंकी साधारण-सी थोड़ी मारकाट हुई। दस बजे वाट्सनके जहाजके फोर्टके सामने आते ही सब शान्त हो गया। फोर्ट खाली हो गया। कलकत्तेकी मजलिसोंमें फैल-फैलकर मामले-मामले मानिकचन्दने एकदम दूरको जाकर ही साँस ली। सेना सहित जहाजसे उतरकर कैप्टेन आयर कूट और कैप्टेन आयर किलने फोर्ट विलियमको दखल कर लिया।

उस घोर दक्षिणकी ओरसे मार्च करते-करते क्लाइवके सिपाही और गोरे पल्टन फोर्टके पास आ गए। किन्तु उनमेंसे किसीको सन्तरियोंने फोर्ट में घुसने नहीं दिया। एडमिरल साहबका सख्त हुक्म था उनकी अनुमतिके बिना कोई किसमें फोर्टमें न घुसे। आगे आकर क्लाइवने सुना कि वाट्सनने आयर कूटको फोर्ट विलियमका गवर्नर बना दिया है।

इधर जो लोग फोर्टके पहरे पर थे वे सभी क्लाइवको पहचानते। उनके आदमियोंको ठोकनेपर भी बिना कुछ कहे सुने उनके लिए उन्होंने रास्ता छोड़ दिया। फोर्टके भीतर जाकर क्लाइवने आयर कूटसे फोर्टकी चाबी माँगी। एडमिरल वाट्सनके कानों तक बात पहुँचानेके लिए कैप्टेन कुल्न जहाजपर आदमी भेजा। वाट्सनने कहलवा भेजा कि क्लाइव अगर फोर्टमें रहनेके लिए जिद करें, तो हमें ऐसा उपाय अख्तियार करना पड़ेगा जो किसीके लिए भी सुखदायी नहीं होगा।

क्लाइवने वाट्सनको बता दिया कि एडमिरल साहब स्वयं आकर फोर्टको अधिकारमें लेना चाहें, तो उन्हींके हाथोंमें फोर्ट छोड़ दिया जायगा। लेकिन कम्पनीके फौजको वे और किसीके हाथों किसी भी तरह नहीं छोड़ेंगे। हितैषी मित्रोंने वाट्सनको समझाया कि इस समय मानापमानका समय नहीं है। क्लाइव जो कह रहे हैं वही युक्तिसंगत है।

नवाबके जोर पकड़नेके पहले ही दूसरे दिन सबेरे वाट्सन जहाज छोड़ कर फोर्टमें आये। क्लाइवने उन्हींके हाथोंमें चाबी लौटा दी। ड्रेकको बुलाकर वाट्सनने उस चाबीको उन्हींके हाथोंमें सौंप दिया।

कलकत्ता फिर अंग्रेजोंका हो गया। फलतासे आकर फिर सभी कलकत्तामें आकर जमा हुए। ऐसे होनेके कलकत्ता शहरको ठीक प्रेतपुरीके जैसा बड़ा देख अंग्रेजोंको आनन्दके बदले दुःख ही उमड़ आया। छः महीनेके भीतर ही क्या उसका चेहरा हो गया है। पहचानना भी मुश्किल है।

क्लाइव लेकिन उस टूटे फोर्ट विलियममें रहनेको राजी नहीं हुए। वहाँ फौजका रखना बिलकुल निरापद नहीं है। इसके अलावा जरूरत पड़नेपर उस किलेमें बैठकर लड़ाई करना एक असम्भव सी बात है, यह तो पहले ही प्रमाणित हो गया है। इसके ऊपर एक ओर वाट्सन क्लाइवके ऊपर उनकी अवज्ञाका भाव किसीसे भी छिपा हुआ नहीं था और दूसरी ओर सेलेक्ट कमिटी—इसके मेम्बर भी क्लाइवके प्रतापको देख ईर्ष्यासे जर्जरित थे—इन लोगोंके साथ खींचातानी कर एक जगह एक साथ रहनेको क्लाइव किसी भी तरह तैयार नहीं हुए।

दोनों ओर इन दो दलोंके बीच पड़ क्लाइव कुछ निराश हो गये। वे बड़ा काम करनेके लिए आये हैं। इन सब छोटी-मोटी बातोंको लेकर तर्क-वितर्क करना तथा मनोमालिन्य करना क्या उन्हें शोभा देता है? इनलोगोंसे बचकर काशीपुरसे कुछ उत्तर बरानगरके सुनसान खाली मैदानमें अपने आदमियोंको लेकर उन्होंने खेमा गाड़ा।

लेकिन जब भाग्यलक्ष्मी ही स्वयं क्लाइवकी सहायक है, तब दूसरे लोग उनसे उलझकर क्या करेंगे? क्लाइवके हाथमें धूल भी सोना हो उठता है।

कलकत्ता अच्छी तरह दखल होते-न-होते ही तीसरी जनवरीको वाट्सन और क्लाइवने अलग-अलग नवाब सिराजुद्दौलाके विरुद्ध युद्धकी घोषणा कर दी।

कारसिमबजी सेलेक्ट कमिटी भी अपने कार्यमें लगी। नवाबका दिया हुआ कलकत्ताका नाम अलीनगर उठा दिया गया। फोर्टके भीतर जो नई मस्जिद बनी थी, उसे भी तोड़ डाला गया। फोर्टके बाहर-भीतर जितने मकान अब सिराजुद्दौलाने तोड़-फोड़ कराकर एकदम साफ़ कर दिये थे, उनका और कुछ नहीं किया जा सका। तब तकके लिए वे सब पड़े ही रहे। तब जिन-सब मकानोंके दरवाजे, खिड़कियाँ निकालकर नवाबके आदमियोंने चूल्हा जलानेके काममें लगा दिया था उनको कुछ मरम्मत कर रहने लायक़ बना लिया गया था। माल-असबाब अवश्य फिर नहीं मिला।

सबसे अधिक नुकसान देशी मुहल्लेका हुआ था। उसका आधा तो अंग्रेज़ोंने स्वयं ही जलाकर भस्म कर दिया था। बाक़ीको नवाबके आदमियोंने अच्छी तरहसे ही खतम कर दिया था। वहाँ लूटने ले जानेके लिए जो कुछ भी था सब ही ग़ायब हो गया था।

जो हो मिलिटरी सम्बन्धी कामसे छुटकारा पाकर सेलेक्ट कमिटीने शहरकी उन्नतिकी ओर ध्यान दिया। धीरे-धीरे फिरसे शहरकी श्री लौटने लगी।

क्लाइव बारासतके मैदानमें ही रह गये। उस समयका बारासत आजका बारासत नहीं था। उस समय उसके चारों ओर बड़ी भारी जमीन जंगल और बनैले सूअर भरे हुए थे। एक दिन तेज़ीसे दौड़ते हुए आकर एक बनैले सूअरने क्लाइवके एक सिपाहीको झपट्टा मार कर एकदमसे घायल कर दिया।

क्लाइव वहाँ भी चुपचाप बैठनवाले आदमी नहीं थे। दक्षिणापथके युद्धमें उन्होंने एक बात अच्छी तरह ही सीखी थी कि इस देशके लोगों को भय दिखाकर उनके मनमें आतंक पैदा कर देनेपर बारह आना काम हासिल हो जाता है। उस समय केवल चार आना युद्ध करनेसे ही कार्योद्धार हो सकता है।

काउन्सिलके साथ परामर्श कर क्लाइवने हुगलीमें एक बड़े पैमानेपर धावा बोलनेका प्लैन बना डाला। इस बार और सुतारकी टुक-टुक नहीं एकदमसे लोहारकी एक चोट।

उस समय मद्राससे बाल्मोल जहाज आ गया था। उसमें क्लाइवके अपने हाथोंसे तैयार किये हुए तीन-चार सौ सिपाही और प्रचुर युद्ध सामग्री थी—तोप बन्दूक गोला गोली बारूद। उसे देख अंग्रेजोंका साहस और बढ़ गया। हुगलीपर आक्रमण करनेकी सभी तैयारियाँ अग्रसर होने लगीं। बाध्य होकर तब हुगलीमें बैठे मानिकचन्दने भी तैयारी शुरू कर दी।

कासिमबाजार-कोठीके सर्जन डाक्टर विलियम फोर्थ भागकर उस समय चुँचड़ामें डचोंके आश्रयमें रह रहे थे। उन्होंने लिख भेजा रोज ही बङ्गालमें स्वरूपगंजसे लोग हुगलीसे भाग रहे हैं। इस समय मौका अच्छा है—हुगलीपर आक्रमण करनेपर अंग्रेजोंकी इज्जत खूब बढ़ जाएगी। और उससे थोड़े सामग्री भी आशा है। चालाकीसे चिट्ठीके साथ उन्होंने हुगली शहर का एक प्लैन भी भेज दिया।

चौथी जनवरी। वाट्सनने अपनी फ़ौजसे १२० गोरोंको चुनकर भेजा। क्लाइवने भी कुछ दिये। तीन सौ देशी सिपाही गोरोंके साथ चले। उन्हें लेकर तीन जहाज सजाये गये। क्लाइवके सहकारी मेजर किलपैट्रिक इस अभियानके नेता होकर ब्रिजवाटर जहाज पर सवार हुए। साथमें दो निपुण सेनापति कैप्टेन मायर कुट और कैप्टन किंग थे।

कठिन दरो हो गई। हुगली-अभियानके प्रारम्भमें ही ब्रिज वाटर जहाज बाग बाजारके पेरिन साहबके बागके बराबर आते ही रेतमें अटक गया। इससे एक पूरा दिन ही नष्ट हो गया। अंग्रेज आ रहे हैं सुन कर हुगलीमें पहले ही से रोना-धोना शुरू हो गया था। देरी होनेसे बहुत लोगोंको सुविधा हो हुई। वे माल असबाब ले भागकर बचनेका थोड़ा और समय पा गये।

विजवाटर जब रेलीसे निकलकर बरानगर पहुँचा तब और-एक नई विपत्ति आई। मेजर किलपैट्रिक आदि कोई भी तो इस ओरकी गंगाकी परिस्थितिको नहीं जानते। जो जाना हुआ था वह उन डचोंका था। डचों-से पाइलेट चाहनेपर उन्होंने दिया नहीं। दें कैसे? नहीं उस दिन नवाबके हाथों उनका कितना अपमान हुआ था? यह तो छः महीने पहलेकी बात है। डच-गवर्नर एड्रियन बिसडोम साहब उस बातको क्या इतने सहजमें भूल जाएँगे।

अंग्रेज भी किसी तरह पीछे पैर रखनेवाले नहीं थे। डचोंका एक जहाज उस समय बरानगरमें ही गंगामें बँधा हुआ था। विजवाटरके कैप्टेन स्मिथ साहब सीधे इस जहाजपर चढ़कर एक डच आफिसरको बहुसि धप की तरह उठाकर अपने जहाजपर ला पटके।

इसके बाद तो और कोई कठिनाई नहीं रह गई। ९ जनवरीको अंग्रेजोंके जहाज हुगली कोटके सामने जा पहुँचे। एक दल जहाजी गोरों-को उसी समय किनारेपर उतार दिया गया। मैदानमें उतर कोई बात किये बिना उन लोगोंने एकदमसे सभी घर-द्वारको जलाना शुरू कर दिया। उनके चेहरोंको देखकर ही तो लोगोंके प्राण-पखेरू उड़ गये। ऐसी लम्बी चौड़ी देह। ऐसी छाती। लाल-लाल गोल-गाल मुँह। एक-एक जैसे साक्षात् एक-एक यमदूत हो। डर किसे कहते हैं वे नहीं जानते। काली हाथ केवल पूँजीके बलपर ही दस-दस जवानोंको काबूमें कर लेते हैं।

तीसरे पहर भर हुगली-कोटके ऊपर जहाजसे गोला-बरस होता रहा रातको दो बजे अंग्रेजी फौजने हुगली किलेको घेर लिया। दुम से के अधिक कष्ट नहीं उठाना पड़ा। नवाबके दो हजार सैनिक जो किले रक्षाके लिए थे वे किलेको छोड़ भाग गये।

उसके बाद शुरू हुई ताण्डव लीला। १० से १९ जनवरी तक गोरोंने हाथके पास जहाँ भी जो कुछ पाया सबको जलाकर भस्म डाला। हुगलीसे बैंडेल तक एक भी मकान एक भी गोला साबुत

रहा। अंग्रेजोंने खूब क्षति की। ऐसा नहीं करनेपर भी चलता। लेकिन उस समय तो खून सिरपर चढ़ गया था। हालवेलने कालकोठरीकी कहानी व्यर्थ ही तो नहीं लिखी थी। हुगली-पर्वको समाप्त कर १९ जनवरीको अंग्रेज कलकत्ते लौट आये।

इसके बाद नवाब सिराजुद्दौला चुप नहीं रह सके। लेकिन चुप रहना ही अच्छा होता। जब तक एक युद्ध ही नहीं होता तब तक अंग्रेज लोग बंगालमें व्यापार नहीं कर पाते। खाने-पीनेकी चीजोंको भी जुटाना उनके लिए कठिन होता। व्यापार मिट्टीमें मिल रहा है देखकर कम्पनीके डायरेक्टर अधिक दिन बैठे नहीं रहते जल्दी कुछ करनेके लिए कहते। लाचार होकर अपनसे ही अंग्रेज लोग एक समझौतेकी व्यवस्था करनेको बाध्य होते। उस समय नवाबको अच्छा मौका मिलता।

लेकिन 'नियति केन बाध्यते ?' सिराजुद्दौला कलकत्ते रवाना हुए। वे नहीं समझे कि इस बार करैत साँपके सिरपर पैर रखने जा रहे हैं।

१९ जनवरीको कलकत्तेमें बैठे अंग्रेजोंने सुना कि नवाब सिराजुद्दौला मिचेली तक आ गये हैं। उनके साथ चालीस हजार घुड़सवार तथा साठ हजार पैदल सेना है। पचास हाथी और तीस तोपें हैं। इस ओर अंग्रेजोंके पास तो सात सौ ग्यारह गोरे, एक सौ गोलन्दाज तेरह सौ सिपाही और चौदह तीन-सेरी गोलेकी तोपें हैं।

अंग्रेज सचमुचमें ही कुछ डर-सा गये। डरनेकी बात ही थी। नवाब-की सेनावाहिनीका विस्तार तो कम नहीं था। इसके बारेमें खूब काना-फूसी चल रही है कि लगता है उनके देशमें फ्रांसीसियोंके साथ अंग्रेजोंकी लड़ाई छिड़ ही गई। सचमुचमें अगर छिड़ गई हो तो दोनों ओर सँभा लना तो बहुत कठिन है।

अंग्रेजोंने नवाबके पास एक सन्धिका प्रस्ताव भेजा। नवाब भी इसीको लेकर थोड़ा सोचकर रुके। उन्हें भी ठोक-बजाकर देख लेनेकी इच्छा थी कि सचमुचमें अंग्रेजोंमें कितनी शक्ति है। इसके पहले ही माणिकचन्द्र स्वयं

मुर्शिदाबाद आकर खबर दी है कि उस बार फ्रान्सीसीयोंके युद्धमें नवाब जिन अंग्रेजोंका परिचय पाकर भागे थे इस बार और वे सब लोग अंग्रेज नहीं हैं। क्लाइवके आदमी बिलकुल दूसरी जातिके हैं। समय बितानेके लिए नवाबने जगत सेठसे ही क्लाइवके पास चिट्ठी लिखवाई। डचों और फ्रांसीसियोंकी मध्यस्थता मांगी।

अंग्रेज टूट जायें तो टूट जायें लेकिन झुकते नहीं। बाहरसे वे खूब उछल-कूद मचाने लगे। सन्धिकी ऐसी-ऐसी शर्तें भेजने लगे कि जैसे नवाब ही चोरीके अपराधमें पकड़े गये हों। डच लोगोंने इस सन्धिमें मध्यस्थ होना नहीं चाहा। फ्रांसीसियोंका विश्वास कर इस विषयमें उन्हें बीचमें डाल-देनेको अंग्रेज ही स्वयं राजी नहीं हुए। अन्तमें क्लाइवने स्वयं अपने दो विश्वस्त आदमियों जान वाल्श और ल्यूक स्क्राफ्टनको शान्ति दूत बनाकर नवाबके पास भेजा। धीरे-धीरे मुग्रवर तक जानेपर भी नवाब से नहीं मिल सके। सिराजुद्दौला उस समय कलकत्तेके रास्ते रवाना हो गये हैं।

३ फरवरी सन् १७५७ ई०को नवाब सिराजुद्दौला बरानगरमें क्लाइव का फौजको डराकर बारासातका रास्ता पकड़ दमदम होकर फिर कलकत्तेमें घुसे। फिर उसी अमीचन्दके हालसी बागवाले मकानके चारों ओर नवाबका तम्बू पड़ा।

दूसरे दिन वाल्श और स्क्राफ्टन वहीं आकर नवाबको पकड़ा।

## : ३१ :

सन्ध्या समय अमीचन्दके बगान बाड़ी ( उद्यान-गृह ) में सिराजुद्दौला दरबारमें वाल्श और स्क्राफ्टनकी मुलाकात हुई। कोर्निश कर उन लोगोंने नवाबके सामने क्लाइवके सन्धि-प्रस्तावोंको पेश किया। नवाबने अब बुरा कुछ भी नहीं कहा। उँगलीसे मन्त्रियोंकी ओर इशारा कर दिया।

क्लाइवके सन्धि प्रस्तावोंमें पहला ही था कि नवाबको अभी कलकत्ता छोड़कर चला जाना पड़ेगा। नहीं तो सन्धिकी बात उठ ही नहीं सकती। नवाबके मन्त्री तो अंग्रेज-दूतोंकी स्पर्धा देखकर आश्चर्यचकित रह गये। बात और आखिर तक नहीं चल सकी।

ऑर्म अपने संस्मरणमें कहा है कि वास्तवमें क्लाइवने इन दो शान्ति दूतोंको जासूसी करनेके लिए ही नवाबके पास भेजा था। उद्देश्य था गुप्त रूपसे नवाबकी फ़ौजकी असली खबरका संग्रह करना। इनके साथ थे फ़ारसीके जानकार कायस्थ वंशके नवकृष्ण देव जो बादमें महाराजा नवकृष्ण बहादुरके नामसे विख्यात हुए।

ठीक-ठीक बात क्या हुई इसका पता नहीं चलता। लेकिन देखा गया कि वाल्श और स्क्रैफ्टनने अपने तम्बूमें लौटकर बत्ती बुझा दी। उन्होंने ऐसा दिखलाया जैसे वे सोन गये हैं। थोड़ी रात होते-न-होते वे दोनों शान्तिदूत धीरे-धीरे पैर दबाकर अपने तम्बूसे बाहर हुए और एकदम सीधे बरानगरमें क्लाइवके तम्बूमें हाजिर हुए। उनके मनमें अवश्य कोई खोट था इसीलिए उन्होंने यह समझ लिया कि शायद नवाबको उनके मनकी असली बातका पता चल गया है। नहीं तो सन्धिकी बातको पूरा किये बिना इतनी जल्दी भागनेमें ही क्यों?

क्लाइवने समझ लिया और देरी करना बिलकुल ही उचित नहीं होगा। शुभस्य शीघ्रम्। जैसा पहले हुआ था इस बार भी वही हुआ। नवाबके कलकत्ता आनेकी बात सुनकर ही देशी लोग मिस्त्री कारीगर नौकर-चाकर सभीने वहाँसे हटना आरम्भ कर दिया। छावनी फौजके लिए रसद जुटाना कठिन हो गया। क्लाइवने देखा कि और देरी करनेपर हो सकता है कि अन्तमें बरानगरके मैदानमें उन्हें भूखों मरना होगा। चाहे इधर या उधर अभी ही तै हो जाना जरूरी है।

रात बीतनेके पहले ही क्लाइवने वाट्सनके पास कुछ गोरे सिपाहियोंकी सहायता माँग भेजी। इस बार और झगड़ा न कर वाट्सनने साढ़े पाँच

सौ गोरे क्लाइवके पास भेज दिये। एक बजे रातमें वे कोप जहाजसे बागबाजारके पेरिन साहबके बागमें उतरे। क्लाइवके तम्बूमें पहुँचकर देखते हैं कि इससे पहले ही क्लाइवके सैनिक हथियारसे लैस तैयार हैं।

तीन बजे रातमें मार्च शुरू हुई। दलबल लेकर क्लाइव नवाबके हालसी बागकी छावनीकी ओर चले। साथमें पाँच सौ गोरी पल्टन साढ़े पाँच सौ जहाजी-गोरे, आठ सौ देशी सिपाही साठ सिभायती गोलन्दाज और दो तोपें थीं।

पाँच फरवरी सन् १७५७ ई०। भोर होते-होते क्लाइव दलबल सहित हालसी बागके पास पहुँचे। लेकिन आसपासके धानके खेतोंमें ऐसा कुहरा छा रहा था कि चारों ओर अन्धकारसे एकदम काला-ही-काला दिखाई देता था। रास्ता भूलकर क्लाइव इधर-उधर हाथसे टटोलते घूम रहे हैं इसी समय उधरसे एक हवाई आतिशबाजी अंग्रेजोंके बारूदकी गाड़ीपर आकर पड़ी। उसी समय बारूद फटकर धड़ाका हुआ।

क्लाइवकी ओरके कितने लोग मरे। साथ-ही-साथ नवाबके घुड़सवार अचानक अंग्रेजोंकी फ़ौजपर टूट पड़े।

इसके बाद घमासान युद्ध हुआ। अंग्रेज गोलन्दाज यथाशक्ति गोला दागने लगे। इससे नवाबके घुड़सवारोंके आक्रमणकी तेजी कुछ कम हो गई। लेकिन अन्धकारमें कौन शत्रु है, और कौन मित्र यह पहचानना कठिन था। बहुत अपने ही दलकी गोलीसे मरे, जख्मी हुए। सबेरे नौ बजे कुहरा हटनेपर चारों ओर साफ होनेपर मालूम हुआ कि अंग्रेजी फौज एकदम नवाबकी छावनीके भीतर आ पड़ी है। तब क्लाइवने दुगुने वेगसे मार काट शुरू कर दी।

क्लाइवकी इच्छा थी कि किसी तरह नवाबको पकड़ लिया जाय। वैसा होनेपर तो पौ बारह। और युद्ध नहीं करना पड़ेगा। लेकिन नवाब पकड़े नहीं जा सके। पासके बहुत अंग्रेजोंके दूतोंके आनेकी खबर सुनकर अपने पार्षदोंकी सलाह कर वे अपना तम्बू छोड़कर गोविन्द मित्तिरके

बागानबाड़ी ( उद्यान-गृह ) में चले गये थे। क्लाइवको अपने बलका केवल भय ही हाथ लगा। अब इस विपत्तिसे किसी तरह उबार हो जाय। देखा गया कि लौटनेके रास्तेमें मराठा-डिचके किनारे ही नवाबके मोहनलाल तोपें ऊँचीकर बैठे हुए हैं।

नवाबकी फ़ौजके बीचसे लड़ाई करते करते रास्ता बनाकर बड़ी मुश्किलसे क्लाइव सियालदहकी ओरपर आये। थोड़ा और आगे बढ़कर मराठा-डिचको पारकर उन्हें बहूबाजारका रास्ता मिला। उसी रास्तेको पकड़कर जल्दी-जल्दी पैर चलाकर बारह बजेके लगभग दलबल लेकर क्लाइव फोर्ट विलियममें घुसे।

इस साधारण-सी बातमें अंग्रेजोंकी ओरके सत्तावन गोरा सिपाही बारह जहाजी गोरे और अट्ठारह देसी सिपाही मारे गये। सत्तर गोरे सिपाही बारह जहाजी गोरे और पचपन देसी सिपाही जख्मी हुए। दो अच्छी तोपें नवाबकी छावनीमें छोड़ आनी पड़ीं। पलासीके युद्धमें भी अंग्रेजोंका इतना नुकसान नहीं हुआ।

इस प्रकारसे दुःसाहस कर क्लाइवके धावा करने जानेको किसीने भी अच्छा नहीं कहा। नहीं कहनेसे क्या क्लाइवके स्वभावमें सब समय थोड़ी नाटकीयताका भाव रहता जिसे वे किसी भी तरह सँभाल नहीं पाते। बहादुरी दिखलानेके लिए वे ऐसे-ऐसे सब असम्भव काममें कूद पड़ते जिनका युद्ध शास्त्रकी नीतिके मुताबिक किसी भी तरहसे समर्थन नहीं किया जा सकता। लेकिन क्लाइवका भाग्य अद्भुत तुल्य था कि घोर विपदसे वे बराबर ही सही-सलामत निकल आते।

फोर्ट विलियममें घुसकर थोड़ा विश्राम करते-न-करते क्लाइवने नवाब को एक चिट्ठी लिख डाली। उन्होंने लिखा कि आज सुबह आपकी छावनीमें घुसकर दिखला आया हूँ कि मैं क्या कर सकता हूँ। अंग्रेजोंकी शक्तिको कभी भी नगण्य न समझियेगा। समझनेपर आप ही धोखा खाइएगा।

बाध्य होकर एक सन्धि करनी पड़ी। ९ फरवरीको अंग्रेजोंके सभी दावे स्वीकार कर नवाब सिराजुद्दौलाने सन्धिपत्रपर हस्ताक्षरकर सील मुहर लगा दिया। बंगालके विभिन्न स्थानोंमें ठीक पहलेकी तरह कोठी बनाकर अंग्रेज लोग अपना व्यापार चला सकेंगे। बादशाह फर्रुखसियरने जो फर्मान दिया था उसकी सभी शर्तें पूरी-की-पूरी वैसे ही रहेंगी। अंग्रेजोंका जो भी नुकसान हुआ है उसका हर्जाना नवाब चुकायेंगे। और जो सबसे अधिक जरूरी दो बातें थीं अर्थात् अंग्रेज जैसी उनकी इच्छा कलकत्तेके किलेको बना सकते हैं और कलकत्तेमें ही एक टकसाल खोलकर हिन्दुस्तानी सिक्के बना सकेंगे इन दोनों व्यवस्थाओंका भी सन्धि-पत्रमें उल्लेख किया गया।

सन्धिके साथ एक लेन-देनकी बात भी जुड़ी हुई थी। लेकिन वह प्रकट रूपसे नहीं थी छिपे रूपसे ही थी। इस मामलेमें नवाबके पाससे क्लाइवने क्या पाया उसे सेलेक्ट कमिटीको बता देनेकी उन्होंने कोई भी जरूरत नहीं समझी। लेकिन सौभाग्यसे उसे विलायतमें कम्पनीके डायरेक्टरोंकी सिक्रेट कमिटीको बतला रखा था इसलिए बादमें अनेक मुसीबतोंसे बच पाये। उन दिनों किन्तु इस प्रकारसे छिपे रूपसे लेन-देनको कोई भी बुरा नहीं समझता था। बल्कि घूस कहकर कोई उसे लौटा देता या नहीं लेना चाहता तो लोगोंको सन्देह होता कि उसका दिमाग खराब हो गया है।

इस सन्धिके फलस्वरूप और एक व्यवस्था हुई। यह व्यवस्था अगर सिराजुद्दौला नहीं करते तो लगता है कि अच्छा होता। तै हुआ कि नवाबके दरबारमें अंग्रेजोंके एक प्रतिनिधि रहेंगे। दोनों पक्षोंमें जो कुछ भी बातचीत होगी उन्हींके द्वारा चलेगी। नवाब स्वयं ही विलियम वाट्सको अंग्रेजोंकी ओरसे एजेण्ट नियुक्त कर अपने दरबारमें भेज देनेके लिए कह गये। वाट्स का गोल-मटोल गबदा-सा चेहरा देखकर नवाबने समझ लिया था कि वाट्स लगता है कि एक निरीह सीधा-सादा अच्छा आदमी है। इसमें नवाब अभी बिल्कुल बच्चे थे। किसीका बाहरी चेहरा ही उनको समझने कर

नहीं है नवाब तब तक भी यह सीख नहीं पाये थे। यही वाट्स नवाबके दरबारसे नवाबके घरकी सब खास बात राजधानीमें क्या हो रहा है क्या नहीं इसका पूरा-पूरा लेखा-जोखा बिना किसी त्रुटिके कलकत्ता लिख भेजते-यह काम और जिसका भी हो लेकिन किसी सीधे-सादे अच्छे आदमीका तो किसी भी प्रकार नहीं था।

। ३२ ।

नवाबके साथ सन्धि होते-न-होते अंग्रेज बहुत चिन्तामें पड़ गये। मद्रास से खबर आई कि यूरोपमें सचमुचमें फ्रांस और इंगलैंडके साथ लड़ाई छिड़ गई है।

खबर भेजनेके साथ ही मद्रासके गवर्नरने सेलेक्ट कमिटीके पास लिखा कि उनका अनुरोध है कि अभी ही कलकत्तेके अंग्रेज फ्रांसीसियोंके चन्दन नगरको दखल कर लें। क्लाइवको इसमें कोई भी आपत्ति नहीं थी। लेकिन एडमिरल वाट्सनको लेकर झंझट हुआ। उन्होंने एक आपत्ति की कि नवाबने तो अभी भी सन्धिकी कोई बात तोड़ी नहीं है। तब कैसे बिना उनकी अनुमतिके उनके राज्यके भीतर चन्दननगरपर आक्रमण किया जाय?

इसके पहले अमीचन्दके मददसे नवाबने एक असतर्कताके क्षणमें अंग्रेजों-के पास लिखा था जो मेरे शत्रु हैं वे तुम्हारे भी शत्रु हैं। और जो तुम्हारे मित्र नहीं हैं वे हमारे भी मित्र नहीं हैं। क्लाइवने वाट्सनको समझाया कि तब यही कहकर नवाबसे अनुमति माँगी जाय फ्रांसीसी तो अभी हम लोगोंके शत्रु हैं इसलिए इस समय वे नवाबके भी शत्रु हुए।

सेलेक्ट कमिटीके बड़े-बड़े मेम्बर और स्वयं क्लाइव भी इस नाकरी सीधमें चलनेवाले एडमिरलसे धोखा करकर ही चलते। इसलिए और छेड़-छाड़ करनेका साहस उन लोगोंने नहीं किया। अगर वे बिगड़ उठे हों और अपने जहाजोंको लेकर चल दें तो फिर कुछ कहनेको नहीं रहेगा। एक

मिरज़ा वास्तु बादुमन तो कम्पनीके तावेदार नहीं हैं। उनकी इच्छा अनिच्छा-का सम्पूर्ण भार उन्हींके ऊपर है। उनको बालकी मानकर क्लाइव चन्दन नगरपर आक्रमण करनेके लिए नवाबकी अनुमति मँगानेके उद्देश्यसे उन्हें लिखा-लिखाकर बारबार चिट्ठी लिखने लगे।

लेकिन केवल चिट्ठी-पत्री लिखकर समय नष्ट करनेवाले आदमी राबर्ट क्लाइव नहीं थे। उस समय नन्दकुमार राय—बादके महाराजा नन्दकुमार—हुगलीके फ़ौजदार थे। अमीचन्दकी मध्यस्थतामें क्लाइवने नन्दकुमारके साथ एक व्यवस्था कर ली। उपयुक्त परिमाणमें दक्षिणा देनेसे ठीक हो गया कि क्लाइव जब अपनी फ़ौज लेकर चन्दननगरकी ओर आयेंगे तब फ़ौजदार नन्दकुमार हुगलीकी मुगल फ़ौजको चालाकीसे अन्यत्र हटा रखेंगे। तब क्लाइव चन्दननगरमें बिना किसी बाधाके जो खुशी कर सकेंगे।

प्रतिदिन इसी समय सीधे-सादे बेचारे वाट्स मुर्शिदाबादसे चिट्ठीपर चिट्ठी भेजकर सेलेक्ट कमिटीका पारा चढ़ाने लगे। उन्होंने लिखा नवाबसे किसी प्रकारकी अनुमति माँगना बेकार है। वे आज इस ओर चल रहे हैं, कल उस ओर। उनकी किसी बातका ही कोई ठिकाना नहीं है। फिर उन्होंने लिखा कि दक्षिणमें फ्रान्सीसी जेनरल बुसीको नवाबने फिर पत्र लिखा है कि जिसमें वे और देरी न कर बगालमें आ उपस्थित हों। जेनरल बुसी दक्षिणसे चल आ ही चले हैं।

खबर सुनकर एडमिरल वाट्सन भी कुछ विचलित हो गये। तो भी अपनी जिदपर अड़ उन्होंने स्वयं नवाबको एक चिट्ठी लिखी। उसमें उन्होंने लिखा कि आप अगर अपनी बात न रखें और इंग्लैण्डके शत्रु फ्रान्सीसियोंके विरुद्ध अपने मित्र पक्षके अंग्रेजोंकी सहायता न करें तो आप जान रखें कि आपके राज्यमें एक ऐसी आग लगा दूँगा कि उस आगको गंगाका सब पानी उँडेलकर भी आप बुझा नहीं सकेंगे। और कृपा करके यह भी याद रखिएगा कि यह बात एक ऐसे आदमीके मुँहसे निकल रही है कि जिसकी एक बात भी आजतक अन्यथा नहीं हुई है।

नहीं है नवाब तब तक भी यह सीख नहीं पाये थे। यही वाट्स नवाबके दरबारसे नवाबके घरकी सब बात जान राजधानीमें क्या हो रहा है क्या नहीं इसका पूरा-पूरा लेखा-जोखा बिना किसी त्रुटिके कलकत्ता लिख भेजते यह काम और जिसका भी हो लेकिन किसी सीधे-सादे सच्चे आदमीका तो किसी भी प्रकार नहीं था।

## ३२

नवाबके साथ सन्धि होते-न-होते अंग्रेज बहुत चिन्तामें पड़ गये। मद्रास-से खबर आई कि यूरोपमें सचमुचमें फ्रांस और इंगलैंडके साथ लड़ाई छिड़ गई है।

खबर भेजनेके साथ ही मद्रासके गवर्नरने सेलेक्ट कमिटीके पास लिखा कि उनका अनुरोध है कि अभी ही कलकत्तेके अंग्रेज फ्रांसीसियोंके चन्दननगरकी दखल कर लें। क्लाइवको इसमें कोई भी आपत्ति नहीं थी। लेकिन एडमिरल वाट्सनको लेकर संकट हुआ। उन्होंने एक आपत्ति की कि नवाबने तो अभी भी सन्धिकी कोई शर्त तोड़ी नहीं है। तब कैसे बिना उनकी अनुमतिके उनके राज्यके भीतर चन्दननगरपर आक्रमण किया जाय?

इसके पहले अब्दालीके भयसे नवाबने एक असतर्कताके क्षणमें अंग्रेजों-के पास लिखा था जो मेरे शत्रु हैं, वे तुम्हारे भी शत्रु हैं। और जो तुम्हारे मित्र नहीं हैं वे हमारे भी मित्र नहीं हैं। क्लाइवने वाट्सनको समझाया कि तब यही कहकर नवाबसे अनुमति माँगी जाय फ्रांसीसी तो अभी हम लोगोंके शत्रु हैं इसलिए इस समय वे नवाबके भी शत्रु हुए।

सेलेक्ट कमिटीके बड़े-बड़े मेम्बर और स्वयं क्लाइव भी इस मामलेमें बीचमें पड़नेवाले एडमिरलसे थोड़ा डरकर ही चलते। इसलिए और छेड़-छाड़ करनेका साहस इन लोगोंने नहीं किया। अगर वे बिगड़ जाते हों और अपने जहाजोंको लेकर चल दें तो फिर कुछ कहनेको नहीं रहेगा। एक

सिराज बारम्बार वाट्सन तो कम्पनीके ताबेदार नहीं हैं। उनकी इच्छा मनिच्छा-का सम्पूर्ण भार उन्हींके ऊपर है। उनकी बातको मानकर क्लाइव चन्दन-नगरपर आक्रमण करनेके लिए नवाबकी अनुमति मँगानेके उद्देश्यसे उन्हें दिखा-दिखाकर बारबार चिट्ठी लिखने लगे।

लेकिन केवल चिट्ठी-पत्री लिखकर समय नष्ट करनेवाले आदमी राबर्ट क्लाइव नहीं थे। उस समय नन्दकुमार राय—बादके महाराजा नन्दकुमार—हुगलीके फ़ौजदार थे। अमीचन्दकी मध्यस्थतामें क्लाइवने नन्दकुमारके साथ एक व्यवस्था कर ली। उपयुक्त परिमाणमें दक्षिणा देनेसे ठीक हो गया कि क्लाइव जब अपनी फ़ौज लेकर चन्दननगरकी ओर आयेंगे तब फ़ौजदार नन्दकुमार हुगलीकी मुग़ल फ़ौजको चालाकीसे अन्यत्र हटा रखेंगे। तब क्लाइव चन्दननगरमें बिना किसी बाधाके जो ख़ुशी कर सकेंगे।

प्रतिदिन इसी समय सीधे-सादे बेचारे वाट्स मुर्शिदाबादसे चिट्ठीपर चिट्ठी भेजकर सेलेक्ट कमिटीका पारा बढ़ाने लगे। उन्होंने लिखा नवाबसे किसी प्रकारकी अनुमति माँगना बेकार है। वे आज इस ओर चल रहे हैं, कल उस ओर। उनकी किसी बातका ही कोई ठिकाना नहीं है। फिर उन्होंने लिखा कि दक्षिणमें फ्रान्सीसी जेनरल बुसीको नवाबने फिर पत्र लिखा है कि जिसमें वे और देरी न कर बंगालमें आ उपस्थित हों। जेनरल बुसी दक्षिणसे चल आ ही चुके हैं।

ख़बर सुनकर एडमिरल वाट्सन भी कुछ विचलित हो गये। तो भी अपनी ज़िदपर अड़ उन्होंने स्वयं नवाबको एक चिट्ठी लिखी। उसमें उन्होंने लिखा कि आप अगर अपनी बात न रखें और इंगलैण्डके शत्रु फ्रान्सी-सियोंके विरुद्ध अपने मित्र पराके अंग्रेजोंकी सहायता न करें, तो आप जान रखें कि आपके राज्यमें एक ऐसी आग लगा दूँगा कि उस आगको गंगाका सब पानी उँडेलकर भी आप बुझा नहीं सकेंगे। और कृपा करके यह भी याद रखिएगा कि यह बात एक ऐसे आदमीके मुँहसे निकल रही है कि जिसकी एक बात भी आजतक अन्यथा नहीं हुई है।

सब विचार-वितर्ककी मीमांसा १२ मार्चको हो गई। कलकत्तेमें नवाब-की चिट्ठी आ गई। उन्होंने लिखा था कि कई दिन हुए कि मेरे राज्यमें अशान्तिकी आग बुझी है। देशमें फिर लड़ाईकी आग नहीं जलने दे सकता। उस समयके अहमदशाह अब्दाली दिल्लीको लूटकर अपने देशमें लौटनेकी बात सोच रहे हैं यह खबर मुर्शिदाबादमें पहुँच गई थी। इस समय उनके बंगालमें आनेकी कोई सम्भावना नहीं है। अतएव नवाब सिराजुद्दौलाकी चिट्ठी कुछ नरम-कड़ी जैसी होती ही।

नवाबकी चिट्ठी पढ़कर सेलेक्ट कमिटीने उसी समय एडमिरल वाट्सन-से अनुरोध कर भेजा कि एडमिरल साहब जिसमें इंगलैण्डके राजाके नाममें अपनी नौवाहिनी लेकर इंगलैण्डके शत्रु फ्रान्सीसियोंके विरुद्ध अभी अभियान कर दें। वाट्सनने उत्तर दिया कि जिस क्षण पाइलट बतलायेगा कि जहाज चलेगा उसी क्षण वे चन्दननगरकी ओर रवाना हो जायेंगे।

इधर वाट्सनकी प्रतीक्षा किये बिना उसी दिन बराहनगरसे डेरा-डण्डा उठाकर फौजके साथ गंगा पार कर क्लाइवने मार्च शुरू कर दिया। एक-दम चन्दननगरके पास ही गोरिटी बागमें आकर खेमा गाड़ दिया १२ मार्च सन् १७५७ ई०। हुगलीके फौजदार नन्दकुमार सब जान-सुनकर भी चुप रहे।

दूसरे दिन क्लाइवने चन्दननगरके गवर्नर पियर रेनो साहबको अंग्रेजों-के हाथमें फ्रान्सीसी-किला छोड़ देनेके लिए हुक्म भेजा। रेनो साहबने कोई जवाब नहीं दिया। यद्यपि उनके पास न आदमी हैं न रुपया-पैसा है और न रसद आदि है फिर भी जान जाके साथ बिना एक बार लड़े किला न छोड़ेंगे ऐसा उन्होंने स्थिर किया।

अपनी फौज लेकर चन्दननगर शहरके दक्षिण-पूर्वी हिस्सेको क्लाइवने घेर लिया। चन्दननगर कोटके ऊपर उन्होंने ही पहले गोला-गोली चलाई। लेकिन अधिक गोली-बारूद नष्ट नहीं किया। क्योंकि वे जानते थे कि असली लड़ाई गंगाके ऊपरसे ही होगी। उसके लिए एडमिरल वाट्सन

